क्षेप १० । उक्तरीति से वल्लीहुई १४ उक्तक्रिया के अनुसार $\begin{matrix}४३०\\३०\end{matrix}$ दो राशि

३

१०

०

हुए इन्हें तष्टित किया तो हुए $\begin{matrix}३०\\२\end{matrix}$ यहां गुण २ को अपवर्तनाङ्क ९ से गुण-दिया तो वास्तव गुण १८ हुआ इसभांति पहिले के लब्धि गुणहुए $\begin{matrix}३०\\१८\end{matrix}$

अथवा भाज्यक्षेपमें दश का अपवर्तन देकर फिर हारक्षेपमें नौका अपवर्तन दिया तो हुए भाज्य १० । हार ३ । क्षेप १ । इनसे वल्ली निष्पन्नहुई १

३

१

०

और उक्तरीति से दो राशि हुए $\begin{matrix}३\\२\end{matrix}$ अब यहां गुण २ को हारक्षेप के अपवर्तनाङ्क ९ से गुणदिया तो वास्तवगुण १८ हुआ और लब्धि ३ को भाज्य क्षेप के अपवर्तनाङ्क १० से गुण दिया तो वास्तव लब्धिहुई ३० इसभांति पहिलेवाले लब्धि गुण आये $\begin{matrix}३०\\१८\end{matrix}$ और १ इष्टकल्पना करने से $\begin{matrix}१३०\\८१\end{matrix}$ लब्धि गुणहुए । २ इष्टकल्पनाकरनेसे $\begin{matrix}२३०\\१४४\end{matrix}$ लब्धि गुणहुए ॥

अब धन क्षेपसंबन्धी $\begin{matrix}३०\\१८\end{matrix}$ ये लब्धि गुण अपने अपने तक्षण $\begin{matrix}१००\\६३\end{matrix}$ में शुद्ध कियेगये तो ऋणक्षेप संबन्धी हुए $\begin{matrix}७०\\४५\end{matrix}$ इसी भांति और भी हुए $\begin{matrix}१७०\\१०८\end{matrix}$ अथवा $\begin{matrix}२७०\\१७१\end{matrix}$

## उदाहरणम्–

यद्गुणा क्षयगषष्टिरन्विता
वर्जिता च यदि वा त्रिभिस्ततः ।
स्यात्त्रयोदशहृता निरग्रका
तं गुणं गणक मे पृथग्वद ॥ २४ ॥

अथ 'धनभाज्योद्भवे तद्वत्–' इत्यस्योदाहरणद्वयं रथोद्धतयाह–क्षेपस्य धनत्वेन एकम्, ऋणत्वेन द्वितीयम् एवमुदाहरणद्वयं द्रष्टव्यं शेषं स्पष्टम् ॥

उदाहरण—

वह कौनसा गुण है जिससे ऋणसाठको गुण देते हैं और उसमें तीन जोड़ या घटादेते हैं बाद तेरह का भागदेते हैं तो निःशेष होता है ॥

न्यासः   भाज्यः ६० । क्षेपः ३ ।
    हारः १३ ।

प्राग्वज्जाते धनभाज्ये धनक्षेपे गुणाप्ती $\begin{matrix}11\\51\end{matrix}$ एते स्व-स्वतक्षणाभ्यामाभ्यां $\begin{matrix}13\\60\end{matrix}$ शुद्धे जाते ऋणभाज्ये धनक्षेपे $\begin{matrix}2\\9\end{matrix}$ अत्र भाज्यभाजकयोर्विजातीययोः 'भागहारेऽपि चैवं निरुक्तम्, इत्युक्तत्वाल्लब्धेः ऋणत्वं ज्ञेयम् । $\begin{matrix}2\\9\end{matrix}$ पुनरेते स्वस्वतक्षणाभ्यामाभ्यां $\begin{matrix}13\\60\end{matrix}$ शुद्धे जाते ऋणभाज्ये ऋण-क्षेपे गुणाप्ती $\begin{matrix}11\\51\end{matrix}$

'[1]ऋणभाज्यऋणक्षेपे धनभाज्यविधिर्भवेत् ॥ ३६ ॥
तद्वत्क्षेपे धनगते व्यस्तं स्यादृणभाज्यके ॥
धनभाज्योद्भवे तद्वद्भवेतामृणभाज्यजे ॥ ३७ ॥

इति मन्दावबोधार्थं मयोक्तम् । अन्यथा 'योगजे त-क्षणाच्छुद्धे, इत्यादिनैव तत्सिद्धेः । ऋणधनयोर्योगो वि-योग एव । अत एव भाज्यभाजकक्षेपाणां धनत्वमेव प्र-कल्प्य गुणाप्ती साध्ये । ते योगजे भवतः । ते स्वतक्षणा-भ्यां शुध्ये वियोगजे कार्ये । भाज्ये भाजके वा ऋणगते परस्परं भजनाल्लब्धयः ऋणगताः स्थाप्या इति किं प्रयासेन । तथा कृते सति भाज्यभाजकयोरेकस्मिन्नृणग-ते गुणाप्ती '[2]द्वौ राशी क्षिपेत्तत्र, इत्यादिना परोक्तसूत्रेण लब्धौ व्यभिचारः स्यात् ॥

---

१ 'ऋणभाज्ये' इत्यारभ्य 'भाज्यके' इत्यन्तः पाठः कस्मिंश्चिन्मूलपुस्तके टीकापुस्तके च नोपलभ्यते 'धनभाज्योद्भवे—' इत्यर्धं तु मूलपुस्तकद्वये टीकापुस्तकद्वये चाप्यवलोक्यते । तथा च "इति मन्दावबोधार्थं मयोक्तम् । अन्यथा 'योगजे तक्षणाच्छुद्धे—' इत्यादिनैव तत्सिद्धेः" इति मूल-ग्रन्थलेखामुष्यगायास्यस्य श्लोकपादषट्कस्य मूलसूत्रेऽपाङ्क्तेयता प्रतीयत इति विभावयन्तु तत्त्वविदः ।

२ नत्विमदं टीकापुस्तके नोपलभ्यते किंच कुत्राचिन्मूलपुस्तके पूर्वोक्तसूत्रस्य स्थाने "इष्टहतेऽधो राशी—' इत्यादिना पूर्वसूत्रेण" इत्याकारः पाठो दृश्यते. तत्रैतयोः कतरः पाठो ज्यायानिति वक्तुं न शक्यते सकलपुस्तकादर्शनादितरप्रमाणानुपलम्भाच्च ।

न्यास । भाज्य ६० । हार १३ । क्षेप ३ । उक्तप्रकार से वल्ली ४ हुई
१
१
१
१
३
०

बाद दो राशि हुए $\begin{matrix} ६९ \\ १५ \end{matrix}$ अपने २ तक्षणों $\begin{matrix} ६० \\ १३ \end{matrix}$ से तष्टित करनेसे हुए $\begin{matrix} ९ \\ २ \end{matrix}$ यहां लब्धि विषमहैं इस कारण अपने अपने तक्षणों $\begin{matrix} ६० \\ १३ \end{matrix}$ में शुद्ध करने से लब्धि गुण हुए $\begin{matrix} ५१ \\ ११ \end{matrix}$ ये धन भाज्य धनक्षेप संबन्धी हैं, अब इन्हें फिर अपने २ तक्षणों $\begin{matrix} ६० \\ १३ \end{matrix}$ में शुद्ध किया तो ऋण भाज्य धनक्षेप संबन्धी लब्धिगुण हुए $\begin{matrix} ९ \\ २ \end{matrix}$ यहां भाज्य भाजकों के विजातीय होनेसे 'भागहारेऽपि चैवं निरुक्तम्' इस सूत्रके अनुसार लब्धि ९ को ऋण जानो । फिर उनको $\begin{matrix} ६० \\ १३ \end{matrix}$ इन तक्षणों से शुद्ध किया तो ऋणभाज्य ऋणक्षेप में लब्धि गुण हुए $\begin{matrix} ५१ \\ ११ \end{matrix}$ यहां पर भी हार भाज्य के भिन्न जातीय होनेसे लब्धि ५१ को ऋण जानो । अब यहां इस बात पर ध्यान दो कि—प्रथम भाज्य भाजक और क्षेप इनको धन कल्पना करके लब्धि गुण सिद्धकरो, यदि उद्दिष्ट भाज्य क्षेप धन अथवा ऋण हों तो सिद्ध किये हुए लब्धि गुणों परसेही उद्दिष्ट की सिद्धि होगी, यदि भाज्य क्षेपों के बीच में कोई एक धन और दूसरा ऋण हो तो यथागत लब्धि गुणों को अपने अपने तक्षण में शुद्धकरो उनसे उद्दिष्ट की सिद्धि होगी, और हारके धन होनेसे कुट्टकमें कुछ विशेष न होगा उक्त रीति से गुण लब्धि धनही होंगी और भाज्य भाजकों के बीचमें यदि कोई एक ऋण हो तो लब्धि मात्र को ऋण जानना चाहिये क्योंकि 'भागहारेऽपि चैवं निरुक्तम्' ऐसा कहा है । इसभांति एकवार शोधन करनेसे उद्दिष्ट की सिद्धि होगी, और भाज्य ऋणहो तो अपनेअपने तक्षण मे एकवार शोधनकरो क्षेप ऋणगतहो तो दोवार, यह जो कहा है सो मन्दजनों के बोध के अर्थ, इसीबात को आचार्य ने भी कहा है "धनभाज्योद्भवे तद्वद्भवेतामृणभाज्यजे' इति मन्दाववोधार्थं मयोक्तम् । अन्यथा 'योगजे तक्षणाच्छुद्धे—' इत्यादिनैव तत्सिद्धेः । यतो धनर्णयोगो वियोग एव । अत एव भाज्यभाजकक्षेपाणां धनत्वमेव प्रकल्प्य गुणाप्ती साध्ये । ते योगजे भवतः । ते स्वतक्षणाभ्यां शुद्धे वियोगजे कार्ये" इत्यादि वाक्योंसे ।। और इन वाक्योंका अर्थ उक्तप्राय है तो भी सुगमता के लिये फिर भी करते हैं——इस भांति धन भाज्य संबन्धी लब्धि गुण ऋण भाज्य में होते हैं यह मैंने मन्दजनों के बोधके लिये कहा है नहीं तो उक्त बात की 'योगजे तक्षणाच्छुद्धे—' इसी सूत्रसे सिद्धि होती है क्योंकि धन और ऋण गा-

शिका योगही अन्तर होताहै इसीलिये भाज्य भाजक क्षेपों को धन कल्पना करके उक्तरीति से गुण लब्धि सिद्धकरो वे धन क्षेप में होंगी और उन्हें अपने२ दृढ भाज्यहारों में शुद्ध करके ऋण क्षेप में लाओ ॥

इसभांति ऋण भाज्य में निष्प्रयास कुट्टककी सिद्धि होनेपर भी पूर्व आचार्यों ने वृथा परिश्रम किया है सो कहते हैं—'भाज्ये भाजके वा ऋणगते परस्परभजनाल्लब्धयः ऋणगताः स्थाप्याः किं प्रयासेन ' इसका अर्थ— भाज्य अथवा भाजक के ऋणगत होने से उनके आपसमें भाग देने से जो लब्धि आती हैं उन्हें ऋणगत स्थापनकरो अर्थात् उन सब लब्धियों के शिरपै विन्दु देकर एक आड़ी लकीर की भांति लिखो, ऐसा परिश्रम करनेका क्या प्रयोजनहै क्योंकि उक्त बात की सिद्धि बड़ी सुगमताके साथ होती है। और प्रयासमात्रही नहीं है किंतु लब्धि में व्यभिचार भी आता है। जैसा—प्रकृत उदाहरण में भाज्य ६०। क्षेप ३।
हार ३।

उक्तविधि से वल्ली हुई
४
१
१
१
१
३
०

अनन्तर दो राशि हुए ६९/१५ तष्टित करने से हुए ९/२

लब्धि के विषम होने से अपने२ तक्षणों में शुद्ध करने से ऋण भाज्य धन क्षेप में लब्धि गुण हुए ५१/११

यहां लब्धि व्यभिचरित होती है क्योंकि ११ से भाज्य ६० को गुणा ६६० हुए इन में क्षेप ३ जोड़ा ६५७ हुए अब इनमें हार १३ का भाग देने से ५० लब्धि आई और शेप ७ रहा, न कहो यहांपर शेप रहने से गुण भी व्यभिचरित होगा तो लब्धिही में व्यभिचार क्यों कहा ? सत्य है, लब्धि का यहां उपलक्षण है इसलिये गुण का भी व्यभिचार सिद्ध हुआ। लब्धि के समय में व्यभिचार का निश्चय होने से ९/२ ये जो लब्धि गुण आये थे उनको ज्यों का त्यों रक्खा, अब इस में आलाप मिलता है जैसा—भाज्य ६० को गुण २ से गुणा १२० हुआ इस में क्षेप ३ जोड़ा ११७ हुआ इसमें हार १३ का भाग देने से ऋण लब्धि ९ आई। यहांपर आलाप तो कथंचित् मिल-

गया परंतु 'एवं तदैवात्र यदा समास्ताः स्युर्लब्धयश्चेद्विषमास्तदानीम्। यथा गतौ लब्धिगुणौ विशोध्यौ स्वतक्षणाच्छेषमितौ तु तौ स्तः' इस सिद्धान्त से विरोध आता है क्योंकि लब्धि विषम आई हैं। और ऐसा मानने से भाज्य, भाजक, क्षेप, इन के धन होने में और लब्धियों के विषम होने में व्यभिचार ज्यों का त्यों बना रहता है। देखो इसी उदाहरण में उक्तरीति से लब्धि गुण सिद्ध हुए $\frac{९}{२}$ अब यहां आलाप मिलाता है—भाज्य ६० धनको गुण २ से गुणा १२० हुआ इसमें क्षेप ३ जोड़ा १२३ हुआ अब इस में हार १३ का भाग देने से निःशेषता नहीं होती। यदि यह कहो कि धनात्मक विषम लब्धि में अपने अपने तक्षणों में शोधनका आवश्यक है ऋणात्मक में नहीं, तो ऐसा भी कहना ठीक नहीं है क्योंकि उक्त दोषका परिहार नहीं होता, जैसा—इसी उदाहरण में हार मात्रके ऋण कल्पना करने से लब्धि गुण हुए $\frac{९}{२}$ अब भाज्य ६० को गुण २ से गुणा १२० हुआ इस में क्षेप ३ जोड़ा १२३ हुआ अब इस में हार १३ का भाग देने से निःशेषता नहीं होती॥

और समलब्धि में भी व्यभिचार होता है जैसा—वक्ष्यमाण उदाहरण के भाज्य १८ हार ११ और क्षेप १० हैं। उक्त रीति से वल्ली हुई १ १ १ १ १० ० इससे दो राशि हुए $\frac{५०}{३०}$ इन्हें तष्टित किया तो $\frac{१४}{८}$ हुए

अब यहां पर भाज्य १८ को गुण ८ से गुणा १४४ हुआ इसमें क्षेप १० जोड़ा १३४ हुआ अब इसमें हार ११ का भाग देने से १२ लब्धि आई और २ शेष रहा, इस भांति अनुक्त भी बुद्धिमान लोग जानते हैं। यहां परहार के ऋण होने से समलब्धि में और भाज्य के ऋण होने से विषम लब्धि में प्राचीन रीति से लब्धि गुण व्यभिचरित होते हैं॥

उदाहरणम्—

अष्टादश हताः केन दशाढ्या वा दशोनिताः।
शुद्धं भागं प्रयच्छन्ति क्षयगैकादशोद्धृताः॥ २५॥

न्यासः। भाज्यः १८। क्षेपः १०।
हारः ११।

अत्र भाजकस्य धनत्वं प्रकल्प्य साधितौ लब्धिगुणौ $\frac{१४}{८}$ एतावेव ऋणभाजके। किंतु लब्धेः पूर्ववदृण-

त्वं ज्ञेयम् । तथाकृते जातौ लब्धिगुणौ $\begin{array}{c}14\\8\end{array}$ । ऋणक्षेपे तु 'योगजे तक्षणाच्छुद्धे—' इत्यादिना लब्धिगुणौ $\begin{array}{c}4\\3\end{array}$ भाजकस्य धनत्वे ऋणत्वे वा लब्धिगुणावेतावेव, परंतु भाजके भाज्ये वा ऋणगते लब्धेः ऋणत्वं सर्वत्र ज्ञेयम् ॥

उदाहरण—

वह कौनसा गुण है जिस्से अठारह को गुणकर दश जोड़ वा घटा देते हैं और ऋण ग्यारहका भाग देते हैं तो निरग्र होता है ॥

न्यास। भाज्य १८ । हार ११ । क्षेप १० । उक्त प्रकार से वल्ली उत्पन्न हुई

१
१
१
१
१०
०

बाद दो राशि हुए $\begin{array}{c}50\\30\end{array}$ तष्टित करने से हुए $\begin{array}{c}14\\8\end{array}$ भाज्य हार और क्षेप इन तीनों के धन होने से $\begin{array}{c}14\\8\end{array}$ ये लब्धि गुण हुए, और हार मात्र के ऋण होने से भी वही लब्धि गुण हुए किंतु लब्धि मात्र का ऋणत्व होगा क्योंकि 'भागहारेऽपि चैवं निरुक्तम्' यह कहा है । इसभांति ऋणहार में लब्धि गुण हुए $\begin{array}{c}14\\8\end{array}$ अब ऋणक्षेप में 'योगजे तक्षणाच्छुद्धे—, इस प्रकार से लब्धि गुण हुए $\begin{array}{c}4\\3\end{array}$ यहां हार धन हो वा ऋण पर लब्धि गुण वही होंगे और हार के ऋण होने से लब्धि का ऋण होगा। यहां सब जघे ऋणत्व के निमित्त अपने अपने तक्षणों में जो शोधन कहा है सो तभी जानो यदि भाज्य क्षेपों के बीच में कोई एक ऋण हो और लब्धि को भी ऋण तभी जानो यदि भाज्यभाजकों के बीच में कोई सा ऋण हो ॥

कई एक लोग ' ऋणभाज्योद्भवे तद्वद्भवेतामृणभाजके ' ऐसा पाठ कल्पना करके भाजक के ऋण होनेपर भी शोधन करते हैं सो ठीक नहीं प्रतीत होता, जैसा इस उदाहरण में तीनों के धन होने से लब्धि गुण हुए $\begin{array}{c}14\\8\end{array}$ और हारमात्र के ऋण होने से अपने अपने तक्षणों में शोधन किया तो लब्धि गुण हुए $\begin{array}{c}4\\3\end{array}$ आलाप—भाज्य १८ को गुण ३ से गुणा ५४ हुआ इस में क्षेप १० जोड़ा ६४ हुआ अब ऋणहार ग्यारह का भाग देने से ५ लब्धि आई और शेष ९ रहा इसलिये यह असत् हुआ ॥

उदाहरणम्—

येन संगुणिताः पञ्च त्रयोविंशतिसंयुताः ।
वर्जिता वा त्रिभिर्भक्ता निरग्राः स्युः स को गुणः॥२६॥

न्यासः । भा० ५ । क्षे० २३ । अत्रवल्ली १
हा० ३ । १
२३
०

पूर्ववज्जातं राशिद्वयम् $\frac{४६}{२३}$ अत्र तक्षणेऽधोराशौ सप्त लभ्यन्ते ऊर्ध्वराशौ तु नव लभ्यन्ते ते नव न ग्राह्याः । 'गुणलब्ध्योः समं ग्राह्यं धीमता तक्षणे फलम्' इत्यतः सप्तैव ग्राह्या इति जातौ लब्धिगुणौ $\frac{११}{२}$ वियोगजे एतौ स्वस्वतक्षणाभ्यां शोधितौ जातौ ऋणक्षेपे $\frac{६}{१}$ इष्टाहतस्वस्वहरेण युक्ताविति द्विगुणितौ स्वस्वहारौ क्षेप्यौ यथा धनलब्धिः स्यादिति कृते जातौ लब्धिगुणौ $\frac{४}{७}$ एवं सर्वत्र ज्ञेयम् ।

'हरतष्टे धनक्षेपे' इति न्यासः । भा० ५ । क्षे० २ ।
हा० ३ ।

पूर्ववज्जातौ लब्धिगुणौ योगजौ $\frac{४}{२}$ एतौ स्वतक्षणाभ्यां शुद्धौ $\frac{१}{१}$ जातौ वियोगजौ । 'क्षेपतक्षणलाभाढ्या लब्धिः' इति क्षेपतक्षणलाभेन' योगजलब्धिर्युता ११ जाता योगजा 'लब्धिः शुद्धौ तु वर्जिता' इति क्षतणलाभेन' लब्धिरियं १ वर्जिता ६ धनलब्ध्यर्थं द्विगुणे हरे क्षिप्ते जातौ तावेव लब्धिगुणौ $\frac{४}{७}$

'अथवा भागहारेण तष्टयोः—'इति न्यासः भा० २। क्षे० २।
हा० ३।

अत्रापि जातं राशिद्वयम् $\frac{२}{२}$ तक्षणाज्जातं $\frac{२}{२}$ अत्रापि

**जातः पूर्व एव गुणः २ लब्धिस्तु 'भाज्याद्धतयुतोद्धता-त' इति गुण २ गुणितो भाज्यः १० क्षेप २३ युतो ३३ हर ३ भक्तो लब्धिः सैव ११ ॥**

अथ 'गुणलब्ध्योः समं ग्राह्यम्–' 'हरतष्टे धनक्षेपे—' 'अथवा भागहारेण तष्टयोः—' इन सूत्रों की व्याप्ति दिखलाने के लिये उदाहरण—

वह कौन सा गुण है जिस्से पांच को गुण देते हैं और उस गुणनफल में तेईस जोड़ या घटा देते हैं फिर तीनका भाग देते हैं तो निरग्र होता है॥

न्यास। भाज्य ५। हार ३। क्षेप २३। उक्त रीति से वल्ली १<br>१<br>२३<br>०

बाद उक्त रीति से दो राशि $\frac{४६}{२३}$ यहां तक्षण करने में नीच ले राशि से सात ७ मिलते हैं और ऊपर के राशि से नौ ९ 'परंतु नौ ९ नहीं लेना चाहिये किन्तु 'गुणलब्ध्योः समं ग्राह्यं धीमतातक्षणे फलम्' इस सूत्रके अनुसार सात ७ ही लेना उचित है। इस भांति $\frac{१}{२}$ लब्धि गुण हुए, ये योगज हैं इस कारण इन्हें अपने अपने तक्षणों में शुद्ध किया वियोगज हुए $\frac{४}{१}$ यहां यदि धन लब्धि की इच्छा हुई तो 'इष्टाहतस्वस्वहरेण–' इस सूत्रके अनुसार दो इष्ट मानने से लब्धि गुण हुए $\frac{४}{३}$ इसप्रकार यदि इष्ट हो तो धन लब्धि सिद्ध करलेनी ॥

अथवा 'हरतष्टे धनक्षेपे—' इस सूत्रकेअनुसार न्यास

भाज्य ५। क्षेप २। उक्त विधि से वल्ली १<br>
हार ३। १<br>२<br>०

दो राशि $\frac{४}{२}$ ये योगज लब्धि गुण हैं अपने अपने तक्षणों में शोधन करने से वियोगज हुए $\frac{१}{१}$ यहां 'क्षेपतक्षणलाभाढ्या लब्धिः—' इस सूत्र के अनुसार क्षेप तक्षण फल ७ को योगज लब्धि ४ में जोड़ने से ११ हुए और 'शुद्धौ तु वर्जिता' इस कथन के अनुसार वियोगज लब्धि १ में क्षेप तक्षण फल ७ को घटा देने से ६ हुए, इसप्रकार वही लब्धि गुण हुए $\frac{११}{२}$। $\frac{६}{१}$

'अथवा भागहारेण तष्टयोः—'इस सूत्र के अनुसार न्यास

भाज्य २। क्षेप २। उक्त प्रकार से वल्ली ०<br>
हार ३। १<br>२<br>०

दो राशि ², यहां गुण तो पहिलाही हुआ परंतु लब्धि 'भाज्याद्धतयुताद्धतात्—' इस सूत्र के अनुसार गुण २ से भाज्य ५ को गुणा १० हुए क्षेप २३ जोड़ा ३३ हुए इन में हार ३ का भाग देने से वही लब्धि आई ११ ॥

उदाहरणम्—

येन पञ्च गुणिताः खसंयुताः
पञ्चषष्टिसहिताश्च तेऽथ वा।
स्युस्त्रयोदशहृता निरग्रका-
स्तं गुणं गणक कीर्त्तयाशु मे ॥ २६ ॥

न्यासः। भाज्यः ५। हारः १३। क्षेपः ०। क्षेपाभावे गुणाप्ती ⁰₀ एवं पञ्चषष्टिक्षेपे ⁰₅ वा ¹³₁₀ इत्यादि।

'क्षेपाभावोऽथ वा यत्र क्षेपः शुध्येद्धरोद्धृतः' इन दोनों बातों के दिखलाने के लिये उदाहरण—

ऐसा कौन गुण है जिससे पांच को गुणकर गुणनफल में शून्य अथवा पैंसठ जोड़ देते हैं और उस में तेरह का भाग देते हैं तो निरग्र होता है ॥

दोनों उदाहरणों के न्यास भाज्य ५। क्षेप ०। वा, भाज्य ५। क्षेप ६५
हार १३। हार १३।

यहां पहिले उदाहरण में क्षेप का अभाव है और दूसरे में क्षेप ६५ हार १३ का भाग देने से शुद्ध होता है इसलिये दोनों स्थान में शून्यही गुण हुआ और क्षेप में हार का भाग देने से ०, ५ फल हुआ ये इस भांति लब्धि गुण सिद्ध हुए ⁰₀।⁰₅ और 'इष्टाहतस्स्वस्वहरेण—' इससूत्र के अनुसार १ इष्ट मानने से लब्धि गुण हुए ⁵₁₃।¹⁰₁₃। इस भांति इष्ट कल्पना करने से अनन्त लब्धि गुण होंगे ॥

अथ स्थिरकुट्टके सूत्रं वृत्तम्—

क्षेपं विशुद्धिं परिकल्प्य रूपं
पृथक्कयोर्ये गुणकारलब्धी ॥ २८ ॥
अभीप्सितक्षेपविशुद्धिनिघ्ने
स्वहारतष्टे भवतस्तयोस्ते।

अथ ग्रहगणिते विशेषोपयुक्तं स्थिरकुट्टकमुपजातिकोत्तर-

पूर्वार्धाभ्यामाह—क्षेपमिति। क्षेपं धनक्षेपं विशुद्धिमृणक्षेपं रूपं परिकल्प्य तयोर्धनर्णक्षेपयोः पृथक् ये गुणकारलब्धी स्यातां ते अभीप्सितक्षेपविशुद्धिगुणिते स्वहारतष्टे च तयोः क्षेपविशुध्योर्गुणाप्ती भवतः। एतदुक्तं भवति—'मिथो भजेत्तौ दृढभाज्यहारौ—' इत्यादिना फलान्यधोधो निवेश्य तदधः क्षेपस्थाने रूपं निवेश्य अन्ते खं च निवेश्य '—उपान्तिमेन, स्वोर्ध्वे हते—' इत्यादिना धनक्षेपे ऋणक्षेपे गुणलब्धी पृथक् पृथक् साध्ये। अथाभीप्सितक्षेपो यदि धनमस्ति तर्हि धनक्षेपजे गुणाप्ती अभीप्सितक्षेपेण गुणनीये, यदि त्वभीप्सितक्षेपः क्षयोऽस्ति तर्हि ऋणक्षेपजे गुणाप्ती अभीप्सितेन ऋणक्षेपेण गुणनीये। पश्चात्स्वस्वहारेण पूर्ववत्तक्ष्येते उद्दिष्टगुणाप्ती स्तः॥

स्थिर कुट्टक का प्रकार—

धनक्षेप को ऋणक्षेप एक कल्पना करके उन (धन ऋणक्षेप) पर से जो गुण लब्धि सिद्ध होती हैं उन्हें अभिमत धन अथवा ऋणक्षेप से गुण दो और अपने अपने हार से तष्टित करो तो वे धन ऋणक्षेप में गुण लब्धि होंगी, तात्पर्य यह है कि 'मिथो भजेत्तौ दृढभाज्यहारौ—' इस सूत्र के अनुसार जो फल सिद्ध हों उन्हें एक के नीचे एक इस रीति से स्थापन करो और क्षेप के स्थान में १ लिखकर उसके नीचे शून्य रक्खो फिर 'उपान्तिमेन, स्वोर्ध्वे हतेऽन्त्येन युते तदन्त्यं त्यजेन्मुहुः स्यादिति राशियुग्मम्' इस क्रिया के अनुसार दो राशि सिद्ध करो और उन पर से गुण लब्धि लाओ वे धनक्षेप अथवा ऋणक्षेप में होंगी बाद उन्हें अपने इष्टक्षेप से गुण दो अर्थात् क्षेप धन हो तो धन क्षेपोत्पन्न गुण लब्धि को धनक्षेप से गुण दो और क्षेप ऋण हो तो ऋणक्षेपोत्पन्न गुण लब्धि को ऋणक्षेप से गुण दो, पश्चात् उन्हें अपने अपने हर से तष्टितकरो तो वे उद्दिष्ट गुण लब्धि होंगी॥

उपपत्ति—

यदि रूपक्षेप में उद्दिष्ट गुण लब्धि आती हैं तो इष्टक्षेप में क्या इस प्रकार अनुपात से 'क्षेपं विशुद्धि—' यह सूत्र उपपन्न हुआ॥

प्रथमोदाहरणे दृढभाज्यहारयो रूपक्षेपस्य च न्यासः।

भा० १७। क्षे० १।

हा० १५।

अत्रोक्तवद्गुणाप्ती ७/८ एते अभीष्टक्षेपपञ्चगुणे स्वहारतष्टे जाते ५/६ ते एव। अथरूपशुद्धौ गुणाप्ती ८/९ एते पञ्चकगुणे स्वहारतष्टे जाते १०/११ ते एव एवं सर्वत्र।

अब मन्दजनों के विश्वास के लिये प्रथम उदाहरण के दृढ़ भाज्यहार और रूपक्षेप इन पर से गणित दिखलाते हैं—

भाज्य १७। क्षेप १। यहां उक्तविधि से गुण लब्धि हुई ७/८
हार १५।

अब इन्हें अभिमत क्षेप ५ से गुण दिया तो ३५।४० ये गुण लब्धि हुईं, इन को अपने अपने हार से तष्टित किया तो वही पहिले वाली गुण लब्धि हुई ५/६ और रूप शुद्धि में गुण लब्धि हुई ८/९ इन्हें पांच से गुणकर अपने अपने हार से तष्टित किया तो पञ्च शुद्धि में गुण लब्धि हुई १०/११ इस भांति सब जगे जानो॥

अस्य गणितस्य ग्रहगणिते महानुपयोगः। तदर्थं किंचिदुच्यते—

कल्प्याथ शुद्धिर्विकलावशेषं
षष्टिश्च भाज्यः कुदिनानि हारः॥ ३९॥
तज्जं फलं स्युर्विकला गुणस्तु
लिप्ताग्रमस्माच्च कला लवाग्रम्।
एवं तदूर्ध्वं च तथाधिमासा-
वमाग्रकाभ्यां दिवसा रवीन्द्वोः॥ ४०॥

ग्रहस्य विकलावशेषाद्ग्रहाहर्गणयोरानयनम्। तद्यथा—तत्र षष्टिर्भाज्यः। कुदिनानि हारः। विकलावशेषं शुद्धिरिति प्रकल्प्य साध्ये गुणाप्ती। तत्र लब्धिर्विकलाः स्युः। गुणस्तु कलावशेषम्।

एवं कलावशेषाल्लब्धिः कलागुणो भागशेषम्।

तद्भागशेषं शुद्धिः। कुदिनानि हारः। त्रिंशद्भाज्यः। तत्र लब्धिर्भागाः। गुणो राशिशेषम्।

द्वादश भाज्यः । कुदिनानि हारः । राशिशेषं शुद्धिः । तत्र फलं राशयः । गुणो भगणशेषम् ।

भगणा भाज्यः । कुदिनानि हारः । भगणशेषं शुद्धिः । फलं गतभगणाः । गुणोऽहर्गणः स्यादिति ॥

अस्योदाहरणानि प्रश्नाध्याये—

एवं कल्पाधिमासा भाज्यः । रविदिनानि हारः । अधिमासशेषं शुद्धिः । लब्धिर्गताधिमासाः । गुणो गतरविदिवसाः ।

एवं कल्पावमानि भाज्यः । चान्द्रदिवसा हारः । अवमशेषं शुद्धिः । फलं गतावमानि । गुणो गतचान्द्रदिवसा इति ॥

अथ 'कल्पादिशुद्धिः—' इत्यादि साधोंपजातिकाचार्यैर्व्याख्यातत्वान्न पुनर्व्याख्यायते किंत्वत्र युक्तिमात्रं प्रदर्श्यते तच्चास्मद्गुरुचरणैः कल्पितम् , केवलाद्विकलाशेषाद् ग्रहेऽवगन्तव्ये यस्य ग्रहस्य तद्विकलावशेषं स्यात् तस्य राश्यंशादयः केचन नियता एव भवेयुर्न यथेष्टकल्प्या इति तावत् सुप्रसिद्धम् । तत्र 'कल्प्यावशुद्धिर्विकलावशेषम्—' इत्यादिना कुट्टककरणे यदि भाज्यहारक्षेपाणामपवर्तनं न संभवेत् तदा तत्र यथागतौ लब्धिगुणावेकविधावेव भवितुं शक्नुतः । 'इष्टाहतस्वस्वहरेण—' इत्यादिनान्ययोर्लब्धिगुणयोर्ग्रहणे लब्धिर्विकलाः षष्टितोऽधिकाः स्युर्गुणः कलाशेषं च कुदिनेभ्योऽधिकं स्यादिति तत्र यौ लब्धिगुणौ पूर्वस्वस्वहराल्पावागच्छतस्तावेव वास्तवावित्यत्र न कश्चित् संदेहावसरः । यदा पुनर्भाज्यहारक्षेपाणामपवर्तनं संभवेत् तदा तु लब्धिगुणयोः क्रमेण षष्टितः कुदिनतश्चाल्पयोरप्यनेकविधत्वं स्यात् । एवमनेकासु लब्धिषु या लब्धिर्ज्ञातव्यग्रहस्य नियतानां विकलानां मानं स्यात् सैव लब्धिर्विकलात्वेन ग्रहीतुं यु-

ज्यते तद्गुण एव च कलाशेषत्वे न। तदितरयोर्लब्धिगुणयोर्ग्रहणे तु तन्मानयोरवास्तवादग्रे क्रिया न निर्वहेत् खिलत्वं चापद्येत॥

यथा—यदा किल भौमस्य विकलाशेषम् २१००५३४१२००० एतावत् स्यात् तदास्मात् 'कल्प्याथ शुद्धिः—' इत्यादिना मध्यमे भौमेऽवगन्तव्ये षष्टिर्भाज्यः ६० विकलाशेषमृणक्षेपः २१००५३४१२००० कल्पकुदिनानि हारः १५७७९१६४५०००० अत्र भाज्यहारक्षेपाणां षष्टिरपवर्तनमस्ति तेनापवर्ते कृते जाता दृढभाज्यहारक्षेपाः। दृ०भा०१। दृ०क्षे०३५००८९०२०० }
दृ०ह०२६२९८६०७५०० }

अत्र कुट्टकविधिना लब्धिगुणौ०। ३५००८९०२०० वा १। २९७९९४९७७०० इत्यादिकौ षष्टिविधौ स्याताम्। तत्राद्या लब्धिश्चेद्विकलामानं तद्गुणश्च कलाशेषं कल्प्यते तदा पुनः षष्टिर्भाज्यः ६० कलाशेषमृणक्षेपः ३५००८९०२०० कुदिनानि हारः। अत्रापि भाज्यहारक्षेपेषु षष्ट्यापवर्तितेषु सिद्धा दृढभाज्यहारक्षेपाः दृ०भा०१ दृ०क्षे०५८३४८१७० }
दृ० ह० २६२९८६०७५०० } अत्र कुट्टकविधिना लब्धिगुणौ०।५८३४८१७०वा१।२६३५६९५५६७० इत्यादिरंशशेषम्।

पुनस्त्रिंशद्भाज्यः ३०। अंशशेषमृणक्षेपः ५८३४८१७० कुदिनानि हारः। अत्रापि भाज्यहारक्षेपेषु त्रिंशतापवर्तितेषु सिद्धा दृढभाज्यहारक्षेपाः। दृ० भा० १ दृ० क्षे० १९४४९३९ }
दृ० ह० ५२५६९७२१५००० } अतःकुट्टकविधिना लब्धिगुणौ०।१९४४९३९वा१।५२५९९१५९९३९ इत्यादि। अत्र लब्धिः ०।१ इत्यादिरंशाः। गुणश्च १९४४९३९। ५२५९९१५९९३९ इत्यादी राशिशेषम्।

पुनरत्र द्वादश भाज्यः १२ राशिशेषमृणक्षेपः १९४४९३९

कुदिनानि हारः १५७७९१६४५०००० अत्र भाज्यहारौ द्वादशभिरपवर्त्यौ न तथा क्षेपः । एवमत्र खिलत्वापत्तिः ।

एवमेव लब्धिगुणयोर्यत्रानेकविधत्वं संभवेत् तत्र मुहुर्मुहुः खिलत्वापत्तौ यया यया लब्ध्या विकलाद्यहर्गणान्तं सर्वं निर्वीर्यं सिध्येत् तत्तल्लब्ध्यन्वेषणे तु गणितेऽतीव गौरवं स्यादिति तत्र 'कल्प्याथ शुद्धिः—' इत्यादिप्रकारेण विकलाशेषाद्ग्रहाहर्गणयोरवगमो दुर्गम एव । अतस्तत्रान्यथायतितव्यम् ।

तदित्थम्—कल्पकुदिनानि भाज्यं विकलाशेषं क्षेपं चक्रविकलाश्च हरं प्रकल्प्य कुट्टकविधिना सक्षेपौ लब्धिगुणौ साध्यौ । तत्र लब्धिर्भगणशेषं गुणश्च विकलात्मको ग्रहो भवेत् । ततो ग्रहभगणान् भाज्यं, सक्षेपं भगणशेषंच शुद्धिं कल्पकुदिनानि हरंच प्रकल्प्य साधितो गुणोऽहर्गणः स्यादित्येवं ग्रहाहर्गणयोरवगमः सुगम एव सुधियाम् ।

यथात्र कल्पकुदिनानि १५७७९१६४५०००० भाज्यः । विकलाशेषम् २१००५३४१२००० क्षेपः । चक्रविकलाः १२९६००० हरः । एते हरस्याष्टमांशेन १६२००० अपवर्तिता जाता दृढाः $\left\{ \begin{array}{l} \text{दृ० भा० ९७४०२२५ दृ० क्षे० १२९६६२६} \\ \text{दृ० ह० ८} \end{array} \right\}$

अतः सिद्धौ लब्धिगुणौ ७४६७२४७।६ । ततो यावत्तावदिष्टं प्रकल्प्य 'इष्टाहतस्वस्वहरेण—' इत्यादिना सिद्धौ सक्षेपौ लब्धिगु- $\left\{ \begin{array}{l} \text{या ९७४०२२५ रू ७४६७२४७} \\ \text{या ८ रू ६} \end{array} \right\}$ अत्र लब्धिस्तावद्

भगणशेषं गुणश्च विकलात्मको ग्रहः । एवं भौमभगणाः २२९६८२८५२२ भाज्यः । भगणशेषं सक्षेपं या ९७४०२२५ रू ७४६७२४७ शुद्धिः । कल्पकुदिनानि १५७७९१६४५०००० हारः । अत्र लब्धिर्गतभगणाः । गुणोऽहर्गणः स्यात् परमत्र कुट्टकविधिना लब्धिगुणानयने भाज्यहरौ द्वयेनापवर्तेते ततः शुद्धयापि तेनापवर्त्यया भाव्यमिति ९७४०२२५ इमं यावत्तावदङ्कं भाज्यं

७४६७२४७ इमानि रूपाणि क्षेपं, द्वयं च हरं प्रकल्प्य कुट्टकविधिना साधितौ लब्धिगुणौ ८६०३७३६ ततः 'इष्टाहतस्वस्वहरेण–'इत्यादिनेष्टं कालकं प्रकल्प्य साधितो गुणः सक्षेपः का २ रू १ इदं यावत्तावन्मानम् । अनेनोत्थापिता शुद्धिर्जातं द्वयेनापवर्त्यं भगणशेषम् का १९४८०४५० रू १७२०७४७२ एवं पूर्वसाधिते या ८ रू ६ अस्मिन्गुणे चोत्थापिते सिद्धो विकलात्मको ग्रहः। का १६ रू १४ । तथा च भौमभगणाः २२९६८२८५२२ भाज्यः । कुदिनानि १५७७९१६४५०००० हारः । का । १९४८०४५० रू १७२०७४७२ इदं भगणशेषं शुद्धिः । एते द्वाभ्यामपवर्तिता जाता दृढाः ।

{ दृ ०भा० ११४८४१४२६१ दृ० शु० का ९७४०२२५
८६०३७३६ दृ० ह ७८८९५८२२५००० रू }

अत्र पूर्वं तावद्रूपशुद्धौ साधितौ लब्धिगुणौ ६२८८८३६ लतः
४३२०४१७३४१

'क्षेपे तु रूपे यदि वा विशुद्धौ–'इत्यादिना, का ९७४०२२५ रू ८६०३७३६ अस्यां शुद्धौ सिद्धौ लब्धिगुणौ

{ का ५५७७७४८८२ रू १०९५१९८५४२
का ३८३११९०१९९१७२५ रू ७५२३९९१३५९७६ }

अत्र कालकमानमिष्टं प्रकल्प्य तेनोत्थापितावेतौ लब्धिगुणौ स्वस्वदृढभाज्यहाराभ्यां तष्टौ क्रमेण गतभगणाहर्गणमाने भवतः । पुनरेते इष्टाहत स्वीयदृढभाज्यहाराभ्यां युक्ते चानेकधा स्याताम् । तथा तेनैव कल्पितेन कालकमानेनोत्थापितमिदं का १६ रू १४ विकलात्मको ग्रहो भवेत् ।

यथा कालके शून्येनोत्थापिते जातोऽहर्गणः ७१२२८८१३१८०६ ग्रहश्च ०।०।०।१४ । कालके रूपेणोत्थापिते जातोऽहर्गणः ११३५५८६३२७७०१ ग्रहश्च ०।०।०।३० एवं कालके ४२८७९ अनेनोत्थापिते जातम् १६४३१५६२६२०६१२२५१

अस्मिन् ७=८९५८२२५००० अनेन दृढहरेण तष्टे
गणः ७२०६३६२६२२५१ अयमिष्टाहर्गणेन दृढहरेण
कथा स्यात् ।

एवं ४२८७९ अनेनैव कालकमानेनोत्थापितमि
रू. १४ जातो विकलात्मको ग्रहः ६८६०७८ अतो
६।१०।२४।३८ । एवमिष्टवशादनेकधा ॥

इत्थमुक्तविधेरत्र दर्शिता वासनाऽधुना ।
नवाङ्कुरप्रकरणे भाषयापि विविच्यते—

ग्रह के विकलाशेष पर से ग्रह का और अहर्गण का सा
यहां साठ भाज्य, कुदिन हार, और विकलाशेष ऋण क्षेप
लब्धि और कलाशेष गुण होगा ।

फिर साठ भाज्य, कुदिन हार, और कलाशेष ऋणक्षेप
लब्धि और भागशेष गुण होगा ।

फिर तीस भाज्य, कुदिन हार, और भागशेष ऋणक्षेप
लब्धि और राशिशेष गुण होगा ।

फिर बारह भाज्य, कुदिन हार, और राशिशेष ऋणक्षेप
लब्धि और भगण शेष गुण होगा ।

फिर कल्प के ग्रह भगण भाज्य, कुदिनहार, और भगण
है तो गतभगण लब्धि और अहर्गण गुण होगा ।

इसभांति कल्प के अधिमास भाज्य, रविदिन हार और अ
ऋणक्षेप है तो गताधिमास लब्धि और गत रविदिन गुण होग

फिर कल्प के अवमदिन भाज्य, चान्द्रदिन हार, और अ
क्षेप है तो गतावम लब्धि और गतचान्द्र दिन गुण होगा ॥

अब छात्र जनोंके बोध के लिये कल्प कुदिन १९, कल्पग्रह
अहर्गण १३ कल्पना करके उक्त बात को दर्शाते हैं—कल्प केकु
के ग्रह भगण मिलते हैं तो इष्ट कुदिन ( अहर्गण ) में क
अनुपात द्वारा ' द्युचरचक्रहतो दिनसंचयः कुहृतो भगणादि
इस प्रकार के अनुसार ग्रह सिद्ध किये जाते हैं । प्रकृत में अह
भगण ९ से गुणा ११७ हुए इनमें कुदिन १९ का भाग देने से
लब्ध मिले भगण शेष ३ अवशिष्ट रहे, इनको १२ से गुणा
में कुदिन १९ का भाग देने से राशि १ लब्ध मिला राशि शे

इत्यादि श्लोकोंके अर्थ और उपपत्ति मैंने बनाये हुए उपपत्तीन्दुशेखर में भलीभां
और भाषा प्रबन्ध से उक्त पदार्थोंका निरूपण गणिताध्याय गोलाध्यायके विर
भाष्यमें करेंगे ॥

शिष्ट रहे, इनको ३० से गुणा ५१० हुए इनमें कुदिन १९ का भाग देने से अंश २६ लब्ध मिले अंश शेष १६ अवशिष्ट रहे, इनको ६० से गुणा ९६० हुए इन में कुदिन १९ का भाग देने से कला ५० लब्ध मिले कलाशेष १० अवशिष्ट रहे, इनको ६० से गुणा ६०० हुए इन में कुदिन १९ का भाग देने से विकला ३१ लब्ध मिले विकलाशेष ११ अवशिष्ट रहे, अगिले अवयवों के लानेका कुछ अत्यावश्यक नहीं है इसकारण विकला शेष ११ को छोड़ दिया। इसभांति भगणादिक ग्रह सिद्ध हुआ ६ । १ । २६ । ५० । ३१ । अब उस पर से विलोमकर्म के अनुसार ग्रह और अहर्गण का आनयन करते हैं— तहां 'कल्प्याथ शुद्धिः—' इस प्रकार से भाज्य हार और क्षेप निष्पन्न हुए

भा० ६० । क्षे० ११ ।
हा० १९ ।

उक्तविधि के अनुसार वल्ली हुई ३ बाद दो राशि हुए $\frac{२०९}{६६}$
६
११
०

तक्षित करने से लब्धि गुण हुए $\frac{२९}{९}$ 'योगजे तक्षणाच्छुद्धे--' इस सूत्रके अनुसार ऋणक्षेप में लब्धि गुण हुए $\frac{३१}{१०}$ यहां लब्धि ३१ विकला है और गुण १० कला शेष है। अब इस कला शेष १० को ऋण क्षेप मानकर कला के लाने के लिये कुट्टक करते हैं—भा० ६० । क्षे० १० ।
हा० १९ ।

उक्तरीति से वल्ली हुई ३ बाद दो राशि हुए $\frac{१९०}{६०}$ तक्षित करने से
६
१०
०

योगज लब्धि गुण हुए $\frac{१०}{३}$ इन्हें अपने अपने तक्षण में शुद्ध किया तो ऋण क्षेप में लब्धि गुण हुए $\frac{५०}{१६}$ यहां लब्धि ५० कला है और गुण १६ भाग शेष हैं। अब भाग शेष १६ को ऋणक्षेप कल्पना करके भाग के जानने के लिये कुट्टक करते हैं—भा० ३० । क्षे० १६ ।
हा० १९ ।

उक्त प्रकार से वल्ली हुई १ और दो राशि हुए $\frac{१७६}{११२}$
१
१
२
१
१६
०

इन्हें तष्टित किया तो हुए $\frac{२६}{१७}$ अब यहां वल्ली के विषम होने से और ऋणक्षेप के होने से दो बार शोधन किया तो लब्धिगुण ज्यों के त्यों रहे $\frac{२६}{१७}$ यहां लब्धि २६ भागहै और गुण १७ राशिशेषहैं। अब राशिशेष १७को ऋणक्षेप मानकर राशि जाननेके लिये कुट्टक करते हैं—भा० १२।क्षे०१७।
हा० १९।

उक्त विधि के अनुसार वल्ली सिद्ध हुई ० बाद दो राशि हुए
१
१
१
२
१७
०

इन्हें तष्टित करने से लब्धि गुण हुए $\frac{१}{३}$ वल्ली के विषम होनेसे और ऋणक्षेप होने से दो बार शोधन किया तो लब्धि गुण ज्यों के त्यों रहे $\frac{१}{३}$। यहां लब्धि १ राशि है और गुण ३ भगण शेष हैं। अब भगण शेष ३ को ऋणक्षेप कल्पना करके कुट्टक करते हैं—भा० ९। क्षे० ३।
हा० १९।

उक्तविधि से वल्ली हुई $\begin{matrix}२\\३\\०\end{matrix}$ और लब्धि गुण हुए $\frac{३}{६}$ इन्हें

शुद्ध किया तो $\frac{६}{१३}$। हुए। यहां लब्धि ६ गत भगण हैं और गुण १३ अहर्गण है। यही अपने को इष्ट था॥

वासना—

साठ को कला शेष से गुणकर कुदिन का भाग देनेसे लब्ध विकला आती हैं और शेष विकला शेष रहता है इसलिये किस गुण से गुणित विकला शेष से हीन और कुदिन से भागा हुआ साठ निःशेष होगा इस कारण गुण जानने के लिये कुट्टक किया है। इससे गुण कलाशेष और लब्धि विकला सिद्ध हुई। इसी भांति साठ को अंशशेष से गुणकर कुदिन का भाग देने से लब्ध कला आती है और शेष कला शेष रहता है इसलिये अंशशेषमित गुण से गुणित कलाशेष से हीन और कुदिन से भागा हुआ साठ निःशेष होगा वहां लब्धि कला और गुण भाग शेष ये कुट्टक के द्वारा सिद्ध होते हैं। इसी प्रकार राशिशेष से गुणित भागशेष से हीन और कुदिन से भागा हुआ भाज्य तीस निःशेष होगा वहां लब्धि भाग और गुण राशिशेष होता है। इसी भांति भगणशेष से गुणित राशिशेष से हीन और कुदिन से भागा

हुआ भाज्य वारह निःशेष होगा वहां लब्धि राशि और गुण भगणशेष होताहै । इसीप्रकार अहर्गण से गुणित भगणशेष से हीन और कुदिन से भागा हुआ ग्रहभगण निःशेष होगा तहां लब्धि गतभगण और गुण अहर्गण होताहै, यों उक्त स्थलों में सर्वत्र कुट्टक का विषय प्राप्त हुआ ॥

अब इसीप्रकार, कल्प के सौरदिन में कल्प के अधिमास मिलते हैं तो इष्ट सौर दिन में क्या, यों अनुपात करने से कल्प के अधिमास गतरविदिन रूप गुणक से गुणे जाते हैं और कल्प के सौर दिन से भागे जाते हैं तहां लब्ध इष्ट अधिमास आते हैं और शेष अधिमास शेष वचता है इसलिये यहां किस गुण से गुणित अधिमासशेष से रहित और कल्प के सौर दिन से भागेहुए कल्पाधिमास निःशेष होंगे यह कुट्टक का विषय उपस्थित हुआ, यहां जो गुण आवेगा वही इष्ट सौर दिन होंगे और जो लब्धि होगी वही गताधिमास । इसीभांति कल्पचान्द्र दिन में कल्प के अवम मिलते हैं तो इष्टचान्द्र दिन में क्या, यों अनुपात करने से कल्प के अवमदिन इष्टचान्द्र दिन से गुणे जाते हैं और कल्प के चान्द्र दिन से भागेजाते हैं तहां लब्ध गत अवम आते हैं और शेष अवमशेष रहता है इसलिये यहां किस गुण से गुणित अवमशेष से रहित और कल्प के चान्द्र दिन से भागे हुए कल्पावम निःशेष होंगे यों कुट्टक की रीति से लब्धि गत अवम और गुण इष्टचान्द्र दिन सिद्ध होते हैं । इसप्रकार 'कल्प्याथ शुद्धिः— ' यह विधि उपपन्न हुआ, इसका अधिक विस्तार मेरे बनाये हुए उपपत्तीन्दुशेखर में देखो ॥

## अथ संश्लिष्टकुट्टके करणसूत्रं वृत्तम् ।

एको हरश्चेद्गुणकौ विभिन्नौ
तदा गुणैक्यं परिकल्प्य भाज्यम् ।
अग्रैक्यमग्रं कृत उक्तवद्यः
संश्लिष्टसंज्ञः स्फुट कुट्टकोऽसौ ॥ ४१ ॥

एवमेकस्मिन् गुणके सति राशिज्ञानमभिधाय द्व्यादिषु गुणकेषु सत्सु राशिज्ञानमुपजात्याह—एक इति । चेदेको हरः स्यात्, गुणकौ तु विभिन्नौ स्याताम् 'गुणकौ' इत्युपलक्षणम्, तेन त्र्यादयो वा गुणकाः स्युः । एकस्यैवराशेः पृथक् पृथक् द्वौ गुणकौ त्रयश्चतुरादयो वा गुणकाः स्युः । सर्वत्र हरस्त्वेक एव स्यात् ।

तदा तेषां द्व्यादीनां गुणकानामैक्यं भाज्यं परिकल्प्य उद्दिष्टं यदग्रैक्यं तदग्रमृणक्षेपं प्रकल्प्य अर्थाद्धरमेव हरं प्रकल्प्य उक्तवद्यः कृतः स्फुटः कुट्टकः असौ संश्लिष्टसंज्ञः स्यात्। 'संश्लिष्टस्फुटकुट्टकः' इत्यन्वर्थसंज्ञा। तथाहि—कुट्टको गुणकविशेषः संश्लिष्टानामेकीभूतानां परस्परं संवलितानामिति यावत् अग्राणां शेषाणां संबन्धी स्फुटोऽव्यभिचरितः कुट्टकः संश्लिष्टकुट्टकः। स एव राशिः स्यादित्यर्थात्सिद्धम्। अत्र लब्धिर्न ग्राह्या। अत्र हि यथोद्दिष्टैर्गुणकैः पृथग्गुणिते राशौ हरतष्टे सति या आगता लब्धयस्तदग्राणां चैक्ये हरतष्टे सति या लब्धिः सा न ग्राह्या, अत्र हि यथोद्दिष्टैः कुट्टकैः पृथग्गुणिते राशौ हरतष्टे या आगता लब्धयस्तासामैक्यं तदत्र कुट्टके लब्धिरूपमुत्पद्यते प्रयोजनाभावात्तन्न ग्राह्यम्॥

संश्लिष्ट कुट्टक का प्रकार—

यदि हर एक हो और गुण अनेक हों तो उन गुणकों के ऐक्य को भाज्य और शेषों के ऐक्यको ऋणक्षेप कल्पनाकरके कहेहुए प्रकारके अनुसार जो कुट्टक किया जाताहै उसकी संश्लिष्ट संज्ञाहै अर्थात् वह संश्लिष्ट कुट्टकहै॥

उपपत्ति—

गुणगुणित और युक्त कोई राशि, गुणयोगगुणित उसीराशि के तुल्य होता है। और वहां अलग अलग हरसे भागी हुई लब्धियों का योग, अथवा हरसे भागाहुआ योग, ये भी समान होते हैं। जैसा—राशि १० को २, ३ और ४ गुणकों से अलग२ गुणादिया तो हुए २०। ३०। ४०। इनमें हर १९का भाग देनेसे १। १। २ लब्धि आई और १। ११। २ ये शेपरहे॥

अथवा पूर्वराशि १० को २। ३। ४ गुणकों के योग ९ से गुणादिया तो ९०हुए अब इनमें हर १९ का भाग देने से ४ लब्धि आई और शेप१४रहा।

यहां १। १। २ इन लब्धियों के योग ४ के समान ४ लब्ध आये हैं और १। ११। २ इन शेषोंके योग १४ के समान शेप १४ रहा है इसलिये उद्दिष्ट राशि १० गुणक योग ९ से गुणित ९० और शेषयोग १४ से ऊन ७६ हर १९ मे भागाहुआ निःशेप होताहै यों कुट्टक विधिके अनुसार गुणही राशि सिद्धहुआ। इससे 'एको हरश्चेद्गुणकौ विभिन्नौ—' यह सूत्र उपपन्न हुआ।

उदाहरणम्—

कः पञ्चनिघ्नो विहृतस्त्रिषष्ट्या
सप्तावशेषोऽथ स एव राशिः ।
दशाहतः स्याद्विहृतस्त्रिषष्ट्या
चतुर्दशाग्रो वद राशिमेनम् ॥ २७ ॥

अत्र गुणैक्यं भाज्यः । अग्रैक्यं शुद्धिः ।

न्यासः । भाज्यः १५ । हारः ६३ । क्षेपः २१ । पूर्ववज्जातो । गुणः १४ अयमेव राशिः ।

## इति कुट्टकः

उदाहरण—

वह कौन सा राशि है जिसको पांच से गुणकर तरेसठका भाग देते हैं तो सात शेष रहता है और उसी राशि को दशसे गुणकर तरेसठका भाग देते हैं तो चौदह शेष रहता है'

यहां ५।१० इन गुणकोंके ऐक्य १५ को भाज्य और ७।१४ इन शेषों के ऐक्य को २१ ऋणक्षेप मानकर कुट्टकके लिये न्यासकरते हैं। भाज्य १५। क्षेप २१ ।
हार ६३ ।

इन में तीन का अपवर्तन देने से दृढ भाज्य हार और क्षेप हुए।

दृ० भा० ५। दृ० क्षे० ७। } वल्ली हुई ०
दृ० हा० २१ । ४
७
०

उक्त रीति से लब्धि गुण हुए $\frac{२}{२८}$ इन्हें अपने अपने हारों से तष्टित किया तो $\frac{२}{७}$ हुए। अब ऋणक्षेप होनेके कारण इन्हें अपने अपने हारों में से घटा दिया तो ऋणक्षेप में लब्धि गुण हुए $\frac{३}{१४}$। आलाप—गुणमित राशि १४ को ५ से गुणा ७० हुए इनमें हर ६३ का भागदिया १ लब्धि आई और ७ शेष रहा। फिर राशि १४ को १० से गुणा १४० हुए इन में हर ६३ का

भाग दिया २ लब्धि आई और शेष १४ बचा। यहां १।२ इन दोनों लब्धियों के योग ३ के तुल्य कुट्टक के द्वारा भी लब्धि सिद्ध हुई ३।

संश्लिष्टकुट्टक के और उदाहरण प्रश्नाध्याय में कहे हैं।

जैसा–'ये[1] याताधिकमासहीनदिवसा–' इत्यादि।
और अनेक गुणकवाला उदाहरण भी वहां कहा है–

'चक्राग्राणि गृहाग्रकाणि च लवाग्राणि–' इत्यादि।

कुट्टक समाप्त हुआ

---

इत्याचार्यश्रीसरयूप्रसादसुत–दुर्गाप्रसादोन्नीते लीलावतीहृदयग्राहिणिबीजविलासिनि कुट्टकः समाप्तः॥

---

दुर्गाप्रसादरचिते भाषाभाष्ये मिताक्षरे
वासनाभङ्गिसुभगः कुट्टकः कुट्टितोऽभवत्॥ ५॥

---

१ 'ये –' इत्यादिश्लोकानामर्थो वासनाप्रपंचश्च प्रपंचित उपपत्तीन्दुशेखरे, स्फुटीभविष्यति च महाप्रश्नाध्यायव्याख्याने॥

## अथ वर्गप्रकृतिः ।

तत्र रूपक्षेपपदार्थं तावत्करणसूत्राणि—

इष्टं ह्रस्वं तस्य वर्गः प्रकृत्या
क्षुण्णो युक्तो वर्जितो वा स येन ।
मूलं दद्यात्क्षेपकं तं धनर्णं
मूलं तच्च ज्येष्ठमूलं वदन्ति ॥ ४२ ॥

एवमनेकवर्णप्रक्रियोपयुक्तं कुट्टकमभिधाय सांप्रतमनेकवर्णमध्यमाहरणोपयुक्तां वर्गप्रकृतिं निरूपयति—तत्र प्रथमं तत्स्वरूपं शालिन्याह—इष्टमिति । अनेकवर्णमध्यमाहरणे पक्षयोः समीकरणानन्तरम् एकपक्षस्य मूले गृहीते सति द्वितीयपक्षे यदि सरूपोऽव्यक्तवर्गः स्यात् यथा—काव १२ रू १ । तत्र पूर्वपक्षतुल्यतया द्वितीयपक्षेणापि मूलदेन भाव्यम् । अस्ति चात्र कालकवर्गो रविगुणो रूपसहितश्च । अतो यस्य वर्गो रविगुणो रूपसहितः सन् वर्गो भवेत्तदेव कालकमानमित्यर्थात्सिध्यति । यच्चात्र पदं तत्पूर्वपक्षपदसमम् उभयपक्षयोः समत्वात् । वर्गः प्रकृतिर्यत्रेति वर्गप्रकृतिः । प्रथममिष्टं ह्रस्वपदं प्रकल्प्य तस्य वर्गः प्रकृत्या गुणितो येनाङ्केन सहितो रहितो वा मूलं दद्यात्तमङ्कं धनमृणं वा क्षेपकं वदन्त्याचार्याः । तन्मूलं ज्येष्ठमूलमिति वदन्त्याचार्याः । प्रथमतो यदिष्टं पदं प्रकल्पितं तच्च ह्रस्वमिति वदन्त्याचार्याः । अन्वर्थाश्चैताः संज्ञाः । यत्र तु क्षेपवियोगात्कुत्रचिज्ज्येष्ठपदं ह्रस्वपदादल्पं भवति तत्रापि भावनया ह्रस्वपदादधिकमेव भवति ॥

वर्गप्रकृति—

इसभांति अनेक वर्ण की प्रक्रिया के उपयोगी कुट्टक को कहकर अब अनेकवर्णमध्यमाहरण की सहकारिणी वर्गप्रकृति को कहते हैं—तहां पर प्रथम उसके स्वरूप का निरूपण करते हैं—पहिले कोई एक राशि को इष्ट कल्पना करलो और उसका वर्ग करो, वह ( वर्ग ) प्रकृति से गुणा हुआ जिस अङ्क

से युक्त अथवा ऊन करने से मूल को देवे अर्थात् जिससे मूल मिले उस अङ्क को क्रम से धन और ऋणक्षेप कहते हैं, और उस मूलको ज्येष्ठ मूल कहते हैं, पहिले जिस राशिको इष्ट कल्पना किया है उसे ह्रस्व लघु और कनिष्ठ भी कहते हैं ॥

ह्रस्वज्येष्ठक्षेपकान्न्यस्य तेषां
तानन्यान्वाऽधो निवेश्य क्रमेण।
साध्यान्येभ्यो भावनाभिर्बहूनि
मूलान्येषां भावना प्रोच्यतेऽतः ॥ ४३ ॥
वज्राभ्यासौ ज्येष्ठलघ्वोस्तदैक्यं
ह्रस्वं लघ्वोराहतिश्च प्रकृत्या।
क्षुण्णा ज्येष्ठाभ्यासयुग् ज्येष्ठमूलं
तत्राभ्यासः क्षेपयोः क्षेपकः स्यात् ॥ ४४ ॥
ह्रस्वं वज्राभ्यासयोरन्तरं वा
लघ्वोर्घातो यः प्रकृत्या विनिघ्नः।
घातो यश्च ज्येष्ठयोस्तद्वियोगो
ज्येष्ठं क्षेपोऽत्रापि च क्षेपघातः ॥ ४५ ॥

एवमेकेषु ह्रस्वज्येष्ठक्षेपेषु ज्ञातेष्वनेकत्वार्थमुपायं शालिनीत्रयेणाह–ह्रस्व इत्यादिना । पूर्वनिष्पन्नान् ह्रस्वज्येष्ठक्षेपकान् एकस्यां पङ्क्तौ विन्यस्य तेषां (ह्रस्वज्येष्ठक्षेपकाणां) अधः अधोभागे तान् (पूर्वनिष्पन्नान्) अन्यान् वा ह्रस्वज्येष्ठक्षेपकान् क्रमेण विलिख्य एतेभ्यः पङ्क्तिद्वयस्थापितेभ्यो ह्रस्वज्येष्ठक्षेपकेभ्यो यतो भावनाभिः बहून्यनन्तानि मूलानि साध्यानि अतस्तेषां भावना प्रोच्यते विविच्य कथ्यते–तस्यामेव प्रकृताविति ज्ञेयम् । तत्र भावना द्विविधा। समासभावना, अन्तरभावनाचेति । तत्र पदयोर्महत्त्वेऽपेक्षिते समासभावनामाह–वज्राभ्यासावित्यादिना । ज्येष्ठलघ्वोर्यौ वज्राभ्यासौ तयोरैक्यं ह्रस्वं स्यात् । व-

ज्राभ्यासो नाम तिर्यग्गुणनम् । यथा किल वज्रस्य तिर्यक् प्रहारो भवति तथैवात्र गुणनकरणादस्य गुणनविशेषस्य वज्राभ्यास इति संज्ञा, वज्रवदभ्यासो वज्राभ्यास इति समासः । तस्मादूर्ध्वकनिष्ठेनाधःस्थं ज्येष्ठं गुणनीयमधःस्थकनिष्ठेनोर्ध्वस्थं ज्येष्ठं गुणनीयं तयोरैक्यं ह्रस्वं स्यात् । लघ्वोराहतिः प्रकृत्या गुणिता ज्येष्ठयोर्वधेन युक्ता ज्येष्ठमूलं स्यात् । क्षेपयोरभ्यासः क्षेपकः स्यादिति । अथ पदयोर्लघुत्वेऽभीप्सितेऽन्तरभावनामाह—ह्रस्वं वज्राभ्यासयोरन्तरं वेति । वज्राभ्यासयोरन्तरं वा ह्रस्वं स्यात् । ऐक्यापेक्षया विकल्पः । अत्र यः प्रकृत्या गुणितो लघ्वोर्घातः, यश्च केवलयोर्ज्येष्ठयोर्घातस्तद्वियोगो ज्येष्ठं स्यात् । अत्रापि क्षेपघातः क्षेपः पूर्ववदेव स्यात् ॥

इसभांति एक ह्रस्व ज्येष्ठ और क्षेप जानकर उनके अनेक करनेका प्रकार—

पहिले सिद्ध किये हुए ह्रस्व, ज्येष्ठ और क्षेपों को एक पङ्क्ति में लिखकर उनके नीचे क्रम से उन्हीं पूर्वोत्पन्न ह्रस्व, ज्येष्ठ और क्षेपों को, अथवा और ह्रस्व, ज्येष्ठ, क्षेपों को लिखो, इसप्रकार दो पङ्क्ति में स्थापित किये हुए ह्रस्व, ज्येष्ठ और क्षेप इन पर से भावना के द्वारा अनन्त ह्रस्व, ज्येष्ठ और क्षेप सिद्ध होते हैं तो इसलिये उस भावना का निरूपण करते हैं—तहां भावना दो प्रकार की होती है, एक समास भावना—दूसरी अन्तर भावना । अब पहिले पदों के महत्त्व जानने के लिये समास भावना को कहते हैं—ज्येष्ठ और लघु इनको जो वज्राभ्यास अर्थात् तिर्यग्गुणन उनका योग ह्रस्व होता है, तात्पर्य यह है कि ऊपर की पङ्क्ति वाले कनिष्ठ से नीचली पङ्क्ति वाले ज्येष्ठ को गुण दो और नीचली पङ्क्ति वाले कनिष्ठ से ऊपर की पङ्क्ति वाले ज्येष्ठ को गुण दो बाद उन दोनों गुणन फलों का योग करो वह कनिष्ठ होगा । कनिष्ठों के घात को प्रकृति से गुण दो और उस में ज्येष्ठों के घात को जोड़ दो तो वह ज्येष्ठमूल होगा । और क्षेपकों का घात क्षेप होगा ॥

अब पदों के लघुत्व जानने के लिये अन्तर भावना को कहते हैं—

ज्येष्ठ और कनिष्ठ इन के वज्राभ्यास का जो अन्तर वह कनिष्ठ होगा । कनिष्ठों के घात को प्रकृति से गुणकर एक स्थानमें रक्खो और केवल ज्येष्ठों का घात करो अनन्तर उन दोनों घातों का अन्तर करो वह ज्येष्ठमूल होगा । और समासभावना के तुल्य क्षेपों का घात यहां भी क्षेप होगा ॥

इष्टवर्गहृतः क्षेपः क्षेपः स्यादिष्टभाजिते ।
मूले ते स्तोऽथ वा क्षेपः क्षुण्णः क्षुण्णे तदा पदे ॥४६॥

एवं भावनाभ्यामिष्टक्षेपजपदसिद्धौ तेभ्य एव क्षेपान्तरजपदानयनमथ च यत्र कुत्रापि क्षेपे पदसिद्धौ स चेदिष्टवर्गेण गुणितो भक्तो वा उद्दिष्टक्षेपो भवेत्तदा तेभ्य एवोद्दिष्टक्षेपजपदानयनमनुष्टुभाह–इष्टवर्गहृत इति । यत्र क्षेपे कनिष्ठज्येष्ठपदे सिद्धे स क्षेप इष्टस्य वर्गेण भक्तः सन् यदि क्षेपो भवेत् तदा ते पदे इष्टभक्ते सती पदे स्तः । यदि त्विष्टवर्गेण गुणितः सन् क्षेपो भवेत् तदा ते पदे इष्टगुणिते पदे स्तः । यस्य इष्टस्य वर्गेण क्षेपो गुणितस्तेन पदे गुणनीये इत्यर्थः ॥

विशेष–

जिस क्षेप में कनिष्ठ और ज्येष्ठ पद सिद्ध हुए हैं सो क्षेप यदि इष्ट वर्ग के भाग देने से अभिमत क्षेप होय तो कनिष्ठ ज्येष्ठ पद इष्ट के भाग देने से अभिमत कनिष्ठ ज्येष्ठ पद होंगे, और यदि क्षेप इष्ट वर्ग से गुणित क्षेप होय तो कनिष्ठ ज्येष्ठ पद इष्ट से गुण देने से कनिष्ठ ज्येष्ठ पद होंगे ॥

इष्टवर्गप्रकृत्योर्यद्विवरं तेन वा भजेत् ।
द्विघ्नमिष्टं कनिष्ठं तत्पदं स्यादेकसंयुतौ ॥ ४७ ॥
ततो ज्येष्ठमिहानन्त्यं भावनातस्तथेष्टतः ।

अथ यत्र कुत्राप्युद्दिष्टक्षेपे रूपक्षेपजपदाभ्यां भावनया पदानेकत्वं भवतीति रूपक्षेपजपदसाधनं प्रकारान्तरेण सार्धानुष्टुभाह–इष्ट वर्गप्रकृत्योरिति । इष्टवर्गप्रकृत्योर्यद्विवरं तेन द्विघ्नमिष्टं भजेत् तदा एकसंयुतौ रूपक्षेपे कनिष्ठं स्यात् ततः कनिष्ठाज्ज्येष्ठं स्यात् । 'इष्टं ह्रस्वं तस्यवर्गः प्रकृत्या क्षुण्णः–' इत्यादिना । इह कनिष्ठज्येष्ठयोर्भावनावशात्तथेष्टवशादानन्त्यमस्ति ॥

विशेष—

इष्ट वर्ग और प्रकृति इनका अन्तर करो और उस अन्तर का दूने इष्ट में भाग दो तो रूपक्षेप में कनिष्ठ होगा, वाद उस कनिष्ठपर से 'इष्टं ह्रस्वं तस्य

वर्गः प्रकृत्या क्षुण्णः-' इस सूत्र के अनुसार ज्येष्ठ को सिद्धकरो। इस भांति यहां कनिष्ठ और ज्येष्ठ इन के भावनावश से तथा इष्टवश से कनिष्ठ ज्येष्ठों का आनन्त्य होगा॥

यहां 'इष्टं ह्रस्वं-' इस सूत्र की उपपत्ति अत्यन्त सुलभ है इसलिये अब भावनोपपत्ति को कहते हैं—

तहां स्पष्ट प्रतीत होने के लिये आद्य और द्वितीय इन पदों के पहिले अक्षर लिखकर कनिष्ठ, ज्येष्ठ और क्षेपों की दो पङ्क्ति लिखते हैं,

आक१ आज्ये१ आक्षे१
द्विक१ द्विज्ये१ द्विक्षे१ } यहां अन्योन्य ज्येष्ठ को इष्ट कल्पना

करके '—क्षेपः क्षुण्णः क्षुण्णे तदा पदे' इस सूत्र के अनुसार क्रियाकरनेसे कनिष्ठ, ज्येष्ठ और क्षेप हुए,

द्विज्ये. आक१ द्विज्ये. आज्ये१ द्विज्येव. आक्षे१
आज्ये. द्विक१ द्विज्ये. आज्ये१ आज्येव. द्विक्षे१ } यहां पहिली पङ्क्तिमें

द्वितीय ज्येष्ठवर्ग से गुणाहुआ आद्यक्षेप है तो वहां द्वितीयज्येष्ठ वर्ग का प्रकारान्तर से साधन करते हैं—

द्वितीय कनिष्ठवर्ग को प्रकृति से गुणकर उस में द्वितीय क्षेप जोड़ दो तो वह द्वितीय ज्येष्ठ का वर्ग होताहै,

द्वितीय ज्येष्ठवर्ग= द्विकव.प्र१ द्विक्षे१

अब उससे आद्यक्षेपको गुणादिया तो खण्डद्वयात्मक क्षेप हुआ,

क्षेप=द्विकव. प्र. आक्षे१ द्विक्षे. आक्षे१

अब यहां पहिले खण्ड में जो आद्यक्षेपहै उसका प्रकारान्तर से साधन करते हैं। ज्येष्ठवर्ग में दो खण्ड हैं—प्रकृति से गुणाहुआ कनिष्ठवर्ग एक खण्ड, क्षेप दूसरा। तहां ज्येष्ठवर्ग में प्रकृति गुणित कनिष्ठवर्ग को घटादेने से क्षेपही अवशिष्ट रहताहै इसलिये प्रकृति से गुणेहुए आद्य कनिष्ठवर्ग को आद्यज्येष्ठ वर्ग में घटादिया तो आद्यक्षेप निष्पन्न हुआ,

आद्यक्षेप=आकव. प्र१ आज्येव १

अब इसे प्रकृति गुणित द्वितीय कनिष्ठवर्ग से गुण दिया तो प्रकृतक्षेप का पहिला खण्ड हुआ,

द्विकव.प्र.आकव. प्र १ द्विकव. प्र. आज्येव १ } इसमें दो खण्ड हैं।

यहां पहिले खण्ड में प्रकृति दो वार गुणक है इसलिये प्रकृतिवर्ग गुणक सिद्ध हुआ और वैसा करने से पहिला खण्ड निष्पन्न हुआ,

द्विकव. आकव. प्रव १

इसभांति पहिली पङ्क्ति में खण्डत्रयात्मकक्षेप सिद्ध हुआ।

द्विकव. आकव. प्रव १ द्विकव. प्र. आज्येव १ द्विक्षे. आक्षे १।

इसप्रकार दोनों पङ्क्ति में कनिष्ठ, ज्येष्ठ और क्षेप सिद्ध हुए।

द्विज्ये. आक १ द्विज्ये. आज्ये १ द्विकव. आकव. प्रव १ द्विकव. प्र. आज्येव १ द्विक्षे. आक्षे १

आज्ये. द्विक १ द्विज्ये. आज्ये १ द्विकव. आकव. प्रव १ आकव. प्र. द्विज्येव १ द्विक्षे. आक्षे १

यहां ज्येष्ठ कनिष्ठका एक अभ्यास पहिली पङ्क्तिमें कनिष्ठ है, और दूसरा अभ्यास दूसरी पङ्क्ति में कनिष्ठ है, ज्येष्ठ ज्येष्ठाभ्यासरूप दोनों पङ्क्ति में एकही है। अब हरएक वज्राभ्यास को कनिष्ठ कल्पना करने से क्षेप बड़ा होगा इसकारण आचार्य ने उपायान्तर किया है, जैसा—वज्राभ्यासोंके योग को कनिष्ठ मान लिया,

कनिष्ठ=ज्येव. आक १ आज्ये. द्विक १ ] और इसका वर्ग किया,

द्विज्येव. आकव १ द्विज्ये. आक. आज्ये. द्विक २ आज्येव. द्विकव १

बाद उसको प्रकृति से गुण दिया,

द्विज्येव. आकव. प्र १ द्विज्ये. आक. आज्ये. द्विक. प्र २ आज्येव. द्विकव. प्र १

अब यह ( प्रकृति गुणित कनिष्ठवर्ग ) किस क्षेप से जुड़ा हुआ मूल पद होगा सो विचार कियाजाता है—तहां इस के दो खण्ड हैं एक एक वज्राभ्यास से उत्पन्न हुए ज्येष्ठ वर्ग के तुल्य एक खण्ड, शेष दूसरा खण्ड। तहां कनिष्ठ वर्ग प्रकृति से गुणा हुआ और क्षेप से जुड़ा ज्येष्ठवर्ग होताहै तो दोनों पङ्क्ति में ज्येष्ठ वर्ग सिद्ध हुए,

द्विज्येव. आकव. प्र १ द्विकव. आकव. प्रव १ द्विकव. प्र. आज्येव १ द्विक्षे. आक्षे १

आज्येव. द्विकव. प्र १ द्विकव. आकव. प्रव १ आकव. प्र. द्विज्येव १ द्विक्षे. आक्षे १

यहां दोनों पङ्क्ति में ज्येष्ठाभ्यासरूप ज्येष्ठ के समान होनेसे ये ज्येष्ठ वर्ग भी समानही हैं। और यह भी ज्येष्ठवर्ग समान है,

द्विज्येव. आज्येव १

अब प्रकृति से गुणे हुए वज्राभ्यासयोगरूप कल्पित कनिष्ठ के वर्ग से दोनों ज्येष्ठ वर्गों को अलग अलग घटा देते हैं तो तुल्य शेष रहता है। जैसा—

[ द्विज्येव. आकव. प १ द्विज्ये. आक. आज्ये. द्विक. प २ आज्येव. द्विकव. प १ ] इस प्रकृति गुणित कनिष्ठ वर्ग में

[ द्विज्येव. आकव. प १ द्विकव. आकव. पव १ द्विकव. प. आज्येव १ द्विक्षे. आक्षे १ ] इस प्रथम पङ्क्तिस्थ ज्येष्ठ वर्ग को घटा दिया तो शेष रहा

पहिला शेष=द्विज्ये. आक. आज्ये. द्विक. प २ आकव. द्विकव. पव १ आक्षे. द्विक्षे १ ।

इसीप्रकार [ द्विज्येव. आकव. प१ द्विज्ये. आक. आज्ये. द्विक. प२ आज्येव. द्विकव. प१ ] इस प्रकृति से गुणे हुए कनिष्ठ के वर्ग में

[ आज्येव. द्विकव. प१ द्विकव. आकव. पव१ आकव. प. द्विज्येव१ द्विक्षे. आक्षे१ ] इस द्वितीय पङ्क्तिस्थ ज्येष्ठवर्ग को घटादिया तो शेषरहा

दूसरा शेष=द्विज्ये. आक. आज्ये. द्विक. प२ आकव. द्विकव. पव१ आक्षे. द्विक्षे१ । ये पहिले और दूसरे शेष समान हैं ।

पहिला शेष=द्विज्ये. आक. आज्ये. द्विक. प२ आकव. द्विकव. पव१ आक्षे. द्विक्षे१

दूसरा शेष=द्विज्ये. आक. आज्ये. द्विक. प२ आकव. द्विकव. पव१ आक्षे. द्विक्षे १

अब इस शेष को यदि ज्येष्ठवर्ग में जोड़ देते हैं तो प्रकृतिगुणित कल्पित कनिष्ठवर्ग होताहै । और यह भी ज्येष्ठवर्ग ( द्विज्येव. आज्येव १ ) शोधित ज्येष्ठवर्ग के समान है इसलिये इसे जोड़ देने से प्रकृति गुणित कल्पित कनिष्ठ वर्ग सिद्धहुआ

द्विज्येव. आज्येव१ द्विज्ये. आक. आज्ये. द्विक. प २ आकव. द्विकव. पव१ आक्षे द्विक्षे १

अब इस में ( आक्षे. द्विक्षे१ ) इस क्षेपघात को जोड़ दिया तो ज्येष्ठवर्गहुआ

द्विज्येव. आज्येव१ द्विज्ये. आक. आज्ये. द्विक. प२ आकव. द्विकव. पव१

इसका मूल ज्येष्ठ सिद्धहुआ ।

ज्येष्ठ=द्विज्ये. आज्ये १ आक. द्विक. प १

इस्से 'लघ्वोराहतिश्च प्रकृत्या क्षुण्णा ज्येष्ठाभ्यासयुग्ज्येष्ठमूलम्–' इत्यादि सूत्र उपपन्न हुआ ॥ इसीभांति वज्राभ्यास के अन्तर को कनिष्ठ कल्पना करके अन्तरभावना की उपपत्ति जानो । यों खण्डों के खोज करने से अनेक उपपत्ति निकलती हैं । जैसा–

आक १ आज्ये १ आक्षे १ } परस्पर ज्येष्ठ को इष्ट कल्पना करके कथित<br>
द्विक १ द्विज्ये १ द्विक्षे १ } रीति के अनुसार कनिष्ठ ज्येष्ठ और क्षेप सिद्ध हुए ॥

आक. द्विज्ये १ आज्ये. द्विज्ये १ आक्षे. द्विज्येव १ } अब अपनी इच्छा से
आज्ये. द्विक १ आज्ये. द्विज्ये १ द्विक्षे. आज्येव १ } दोनों पङ्क्ति वाले
कनिष्ठों का योग किया

आक. द्विज्ये १ आज्ये. द्विक १

और इस योग को कनिष्ठ कल्पना किया इससे 'वज्राभ्यासौ ज्येष्ठलघ्वोस्तदैक्यं ह्रस्वं–' इतना सूत्र उपपन्न हुआ। अब उस कनिष्ठ का वर्ग करके प्रकृति से गुण दिया तो खण्डत्रयात्मक फल हुआ

आकव. द्विज्येव. प्र १ आक. द्विक. आज्ये. द्विज्ये. प्र २ आज्येव. द्विकव. प्र १

यहां पहिले खण्ड में द्वितीय ज्येष्ठवर्ग, प्रकृति से गुणा और द्वितीयक्षेप से जुड़ाहुआ द्वितीय कनिष्ठ का वर्ग है।

द्वितीय ज्येष्ठवर्ग=द्विकव. प्र १ द्विक्षे १।

और वही प्रकृति गुणित आद्य कनिष्ठवर्ग से गुणा है

आकव. द्विकव. प्रव १ आकव. द्विक्षे. प्र १

इसीभांति पहिलेवाले तीसरे खण्डमें द्वितीय कनिष्ठका वर्ग, द्वितीय क्षेप से ऊन और प्रकृति से भागा हुआ द्वितीय ज्येष्ठ वर्ग है–

द्विज्येव. द्विक्षे १ } और यही प्रकृति गुणित आद्य ज्येष्ठवर्ग से गुणा
प्र १ } हुआ है। तहां प्रकृति के समान गुणक और हर के
उड़ादेने से तीसरे खण्ड का स्वरूप हुआ

आज्येव. द्विज्येव १ आज्येव. द्विक्षे १

यहां दूसरे खण्ड में आद्यज्येष्ठवर्ग, प्रकृति से गुणे हुए और आद्यक्षेप से जुड़े हुए आद्यकनिष्ठवर्ग के समान है

आकव. प्र. आक्षे १

अब इसको ऋणगत द्वितीयक्षेप ( द्विक्षे १ ) से गुण दिया

आकव. प्र. द्विक्षे १ आक्षे. द्विक्षे १

इस भांति वज्राभ्यासयोगरूप कनिष्ठ का वर्ग प्रकृति से गुणा हुआ ६ खण्डवाला सिद्ध हुआ

'आकव. द्विकव. प्रव १ आकव. द्विक्षे. प्र १ आक. द्विक. आज्ये. द्विज्ये. प्र २ आकव. प्र. द्विक्षे १ आज्येव. द्विज्येव १ आक्षे. द्विक्षे १।'

यहां दूसरे चौथे खण्डको धन और ऋण होनेके कारण उड़ादेनेसे तथा आद्यक्षेप और द्वितीयक्षेप इनके घातरूपी क्षेप को जोड़देने से ज्येष्ठवर्ग हुआ

आकव. द्विकव. प्रव १ आक. द्विक. आज्ये. द्विज्ये. प्र २ आज्येव. द्विज्येव १

इसका मूल ज्येष्ठ है, आक. द्विक. प्र १ आज्ये. द्विज्ये १

इससे उक्त सूत्र की वासना पहिली युक्ति की अपेक्षा अधिक स्पष्टतर प्रतीत होती है। इसीप्रकार वज्राभ्यासों के

'आक. द्विज्ये १ द्विज्ये. आक १'

इस अन्तर के तुल्य कनिष्ठ कल्पना करके उक्त सरणी के अनुसार अन्तर भावना की उपपत्ति जानो॥

अथवा।

ज्येष्ठ के वर्ग में प्रकृतिगुणित कनिष्ठवर्ग को घटादेने से क्षेप अवशिष्ट रहता है तो इस प्रकार क्षेपों की दो पङ्क्ति निष्पन्नहुई

प्र. आकव १ आज्येव १ }
प्र. द्विकव १ द्विज्येव १ } अब इन का घात करने से चार

खण्ड वाला क्षेप हुआ

प्रव.आकव.द्विकव.१प्र.आज्येव.द्विकव.१प्र.द्विज्येव.आकव१आज्येव.द्विज्येव१

अब यह जिस से जुड़ाहुआ मूल को देवे वह प्रकृति से गुणा हुआ कनिष्ठवर्ग है इसलिये प्रकृति से भागे हुए उस का मूल क्षेपद्वय घात के समान क्षेप में कनिष्ठ होगा और जोड़ने से जो मूल मिलेगा वह ज्येष्ठ होगा। यहां चारखण्डवाले क्षेप में

'प्र. आज्येव. द्विकव १ प्र. द्विज्येव. आकव १'

इन दोनों खण्डों को जोड़देने से समान धनर्ण खण्डों के उड़जाने के कारण अवशिष्ट रहा

प्रव. आवक. द्विकव १ आज्येव. द्विज्येव १ } इस में इन्हीं का दूना मूलघात 'आक. द्विक. आज्ये. द्विज्ये. प्र २' जोड़दिया तो ज्येष्ठवर्ग हुआ

'प्रव. आकव. द्विकव१आक.द्विक.आज्ये. द्विज्ये.प्र२आज्येव.द्विज्येव१.'

इस का मूल ज्येष्ठ सिद्ध हुआ

'प्र. आक. द्विक १ आज्ये. द्विज्ये १'

और योगसिद्ध तीनखण्ड ये हैं—

'प्र. आज्येव.द्विकव १ प्र. द्विज्येव. आकव १ आक.द्विक.आज्ये.द्विज्ये.प्र२'

इन में प्रकृति का भागदेने से कनिष्ठवर्ग आया

'आज्येव. द्विकव १ आक. द्विक. आज्ये. द्विज्ये २ द्विज्येव. आकव १'

इस का मूल कनिष्ठ हुआ

'आज्ये. द्विक १ द्विज्ये. आक १'

इससे भी समासभावना का प्रकार उपपन्न हुआ।

यहां पहिले सिद्ध किये हुए

{ प्रव. आकव. द्विकव १ आज्येव. द्विज्येव १ } इन खण्डों में

{ आक. द्विक. आज्ये. द्विज्ये. प्र२ } इस ऋणगतखण्ड को जोड़देने से ज्येष्ठवर्ग सिद्ध हुआ

'प्रव. आकव. द्विकव १ आक. द्विक. आज्ये. द्विज्ये. प्र२ आज्येव. द्विज्येव १'

इस का मूल ज्येष्ठ हुआ

'प्र. आक. द्विक १ आज्ये. द्विज्ये १'

और यहां योगोत्पन्न तीन खण्ड ये हुए

'प्र. आज्येव. द्विकव १ प्र. द्विज्येव. आकव १ आक. द्विक. आज्ये. द्विज्ये. प्र २'

इन में प्रकृति का भाग देने से कनिष्ठवर्ग हुआ

'आज्येव. द्विकव १ आक. द्विक. आज्ये. द्विज्ये २ द्विज्ये व. आकव १'

इसका मूल कनिष्ठ हुआ

'आज्ये. द्विक १ द्विज्ये. आव १'

इससे 'ह्रस्वं वज्राभ्यासयोरन्तरं वा–' यह अन्तरभावना का सूत्र उपपन्न हुआ॥

प्रकृति से गुणित और क्षेप से युक्त कनिष्ठवर्ग ज्येष्ठवर्ग होता है यह बात अत्यन्त प्रसिद्ध है तो इस नियमके अनुसार दो पक्ष सिद्ध हुए

कव. प्र १ क्षे १=ज्येव १

कोई वर्गराशि वर्गराशि से गुणने अथवा भागने से अपने वर्गत्व को नहीं त्याग करता इसलिये इन दोनों पक्षों में इष्टवर्ग का भाग दिया तो हुए

$$\frac{\text{कव. प्र १ क्षे १}}{\text{इव १}} = \frac{\text{ज्येव १}}{\text{इव १}}$$

यहां दूसरे पक्ष का मूल इष्ट से भागेहुए अन्य ज्येष्ठको कल्पना किया $\frac{\text{ज्ये १}}{\text{इ १}}$ और पहिले पक्ष में हर से भागे हुए दूसरे खण्डको अन्यक्षेप कल्पना

किया $\frac{\text{क्षे } 1}{\text{इव } 1}$ तो 'इष्टवर्गहृतः क्षेपः स्यात्' यह सिद्धहुआ। फिर इष्ट से भागे हुए कनिष्ठको अन्य कनिष्ठ कल्पना किया $\frac{\text{क } 1}{\text{इ } 1}$ तो उसका वर्ग प्रकृति गुणित पहिला खण्ड होता है $\frac{\text{कव. प्र } 1}{\text{इव } 1}$ इससे '— इष्टभाजिते मूले ते स्तः' यह उपपन्न हुआ।

इसीभांति उन दोनों पक्षों को इष्टवर्ग से गुणादिया तो भी वे समान रहे

कव. प्र. इव १ क्षे. इव = ज्येव. इव १

अब यहां पर भी दूसरे पक्षका मूल इष्टगुणित ज्येष्ठ कल्पना किया इ. ज्ये१ और पहिले पक्षके प्रथम खण्ड में इष्टगुणित कनिष्ठ को अन्य कनिष्ठ कल्पना किया 'इ. क१' तो उसका वर्ग प्रकृति से गुणा हुआ प्रथम खण्ड है 'इव. कव. प्र १' और इसी पक्ष के द्वितीय खण्ड में इष्टवर्ग से गुणा हुआ क्षेप है 'क्षे. इव १' यही अन्य क्षेप हुआ इससे 'अथवा क्षेपः क्षुण्णः क्षुण्णे तदा पदे' यह अर्थ उपपन्न हुआ॥

द्विगुण इष्ट को कनिष्ठ कल्पना किया इ २ और उसके वर्गको प्रकृति से गुण दिया इव. प्र ४ अब इसमें क्या जोड़देने से मूल मिलैगा इस बात का विचार कियाजाता है—'चतुर्गुणस्य घातस्य युतिवर्गस्य चान्तरम्' राश्यन्तरकृतेस्तुल्यम्—' इस वक्ष्यमाण सूत्रके अनुसार उद्दिष्ट दो राशिके अन्तर वर्ग से जुड़ा हुआ उनका चौगुना घात युतिवर्ग होगा और उसका अवश्य मूल मिलैगा। यहां कनिष्ठवर्ग और प्रकृति इनका चौगुना घात है और इष्ट कनिष्ठ है इसलिये इष्टवर्ग और प्रकृति इनका चौगुना घातहुआ अब इस में इष्टवर्ग और प्रकृति इनका अन्तर वर्ग इव१ प्र १ जोड़ देने से जरूर मूलमिलैगा तो दूने इष्टको कनिष्ठ कल्पना किया है इसलिये इष्टवर्ग और प्रकृति इनके अन्तर वर्ग के समान क्षेप में ज्येष्ठपद सिद्ध होगा पर हमको रूपक्षेप में चाहिये इस लिये 'इष्टवर्गहृतः क्षेपः क्षेपः स्यादिष्टभाजिते, मूले तेस्तः—' इस उक्त सूत्र के अनुसार इष्टवर्ग और प्रकृति इनके अन्तर के समान इष्ट कल्पना किया तो उसके वर्गका क्षेप में भागदेने से अवश्य रूप होगा, कनिष्ठ में तो इष्टवर्ग और प्रकृति इनके अन्तर का भागदेना चाहिये और कनिष्ठ द्विगुण इष्ट है इससे 'इष्टवर्गप्रकृत्योर्यद्विवरं तेन वा भजेत्, द्विघ्नमिष्टं कनिष्ठं तत्पदं स्यादेकसंयुतौ,' यह सूत्र उपपन्न हुआ॥

अथवा।

कनिष्ठ का मान यावत्तावत कल्पनाकिया या १, इससे 'इष्टं ह्रस्वं तस्य वर्गः प्रकृत्या—', इस सूत्र के अनुसार रूपक्षेप में ज्येष्ठवर्ग सिद्धहुआ याव प्र १ रू १। और रूपयुक्त इष्टगुणित कनिष्ठको ज्येष्ठ कल्पना किया या. इ १

का ९ नी ६ तथा रूप ६२ को दोनों पक्ष में घटा देने से भी वे पक्ष शेष समान ही रहे

का १ नी १ रू २८
या २ का ० नी ० रू ०

यहां दूसरे पक्ष में कालकादिक शून्य शेष का कुछ प्रयोजन नहीं है इसलिये 'अन्यान् रूपाण्यन्यतः—' यह कहा है। यदि यावत्तावत दो का 'का १ नी रू २८, यह कालकादिक मान आता है तो एक यावत्तावत का क्या, यों अनुपात करने से 'आद्यभक्ते पक्षेऽन्यस्मिन्नाद्यवर्णोन्मितिःस्यात्, यह उपपन्न हुआ। इसभांति प्रकृत में आद्यवर्ण शेष का अन्यपक्ष शेष में भाग देने से यावत्तावत की उन्मिति $\frac{\text{का १ नी १ रू २८}}{\text{या २}}$ आई। यहां अन्य वर्ण की उन्मिति का असम्भव है इसलिये यही अन्त्य उन्मिति हुई। अब कुट्टक करना चाहिये परंतु भाज्य में दो वर्ण हैं इसकारण 'अन्येपि भाज्ये यदि सन्ति वर्णास्तन्मानमिष्टं परिकल्प्य साध्ये, इसके अनुसार प्रकृत में नीलक का मान व्यक्त १ कल्पना किया इसको रूप २८ में जोड़ देने से $\frac{\text{का १ रू २९}}{\text{या २}}$ हुआ। अब भाज्य वर्णाङ्क को भाज्य, भाजक वर्णाङ्क को भाजक और रूप को क्षेप कल्पना करके कुट्टक के लिये न्यास।

भा. १। क्षे. २९।
हा. २।

हरतष्टे धनक्षेपे, इसके अनुसार न्यास।

भा. १। क्षे. १।
हा. २।

उक्तरीति से वल्ली आई $\frac{१}{०}$ इससे लब्धि गुण हुए $\frac{१}{०}$ लब्धि के विषम होने से अपने अपने तक्षण $\frac{१}{२}$ में शुद्ध करने से लब्धि गुण $\frac{१}{२}$ हुए फिर 'तद्वत्क्षेपे धनगते व्यस्तं स्याद्दृणभाज्य के' इस के अनुसार प्रकृत में भाज्य के ऋण होने से $\frac{१}{२}$ इन लब्धिगुण को अपने अपने $\frac{१}{२}$ इन तक्षणों में शुद्ध करने से लब्धि गुण हुए $\frac{१}{१}$ क्षेपतक्षण लाभ १४ को लब्धि में जोड़ देने से लब्धि १४ हुई और गुण यथास्थित रहा। यहां लब्धि भाजकवर्ण (यावत्तावत) का व्यक्त मान रू १४ हुआ और गुण भाज्य वर्ण (कालक) का व्यक्तमान रू १ हुआ। अब 'इष्टाहतस्वस्वहरेण युक्ते—' इसके अनुसार इष्ट पीतक १ कल्पना किया और उस से गुणे हुए अपने अपने हर से लब्धि गुण को युत किया तो सक्षेप हुए

पी २ रू १ का १
पी १ रू १४ या १ } यह यावत्तावत और कालक का मान है॥

नीलक का मान १ पहिलेकल्पना करी चुकेथे अब उनमानोंका क्रमसेन्यास।

पी० रू १ नीलक
पी२ रू १ कालक
पी१ रू १४ यावत्तावत

यहां एक पीतक का मान व्यक्त शून्य ० कल्पना करके उससे उत्थापन देने के लिये त्रैराशिक करते हैं—

यदि १ पीतक का ० व्यक्तमान है तो ऋणपीतक १ का क्या, यों पीतक का मान ० आया इसको रूप १४ में जोड़ देने से यावत्तावत का मान १४ आया। यदि १ पीतक का ० व्यक्तमान है तो २ पीतक का क्या, यों पीतक का मान ० आया इसको रूप १ में जोड़ देने से कालक का मान ३ आया और नीलक का मान १ आया। इसप्रकार माणिक्य आदि के मोल १४। १। १ रूप। और पीतक का मान व्यक्त १ कल्पना करने से अनुपातद्वारा ऋण पीतक एक का मान १ आया उसको रूप १४ में जोड़ देने से यावत्तावत का मान १३ आया इसीप्रकार कालक और नीलक के मान ३। १ रूप यों माणिक्य आदि के मोल १३। ३। १ आये। और पीतक का मान व्यक्त २ कल्पना करने से माणिक्य आदि के मोल १२। ५। १ आये तथा पीतक का मान व्यक्त ३ कल्पना करनेसे उन रत्नों के मोल ११। ७। १ आये इसप्रकार कल्पनावश से अनेकविधके मोल मिलेंगे॥

'उदाहरणम्—

एको ब्रवीति मम देहि शतं धनेन
त्वत्तो भवामि हि सखे द्विगुणस्ततोऽन्यः।
ब्रूते दशार्पयसि चेन्मम षड्गुणोऽहं
त्वत्तस्तयोर्वद धने मम किंप्रमाणे॥'

अत्र धने या १। का १। परधनाच्छतमपास्य पूर्वधने शतं प्रक्षिप्य जातम् या १ रू १००। का १ रू १०० परधनादाद्यं द्विगुणमिति परधनेन द्विगुणेन समं कृत्वा लब्धा यावत्तावदुन्मितिः का २ रू ३००
या १

पुनराद्यधनाद्दशस्वपनीतेषु परधने क्षिप्तेषु जातम्

या १ रू १̇०
का १ रू १०

आद्यात्परः षड्गुण इत्याद्ये षड्गु
लब्धा यावत्तावदुन्मितिः का १ रू ७
या ६

अनयोः कृतसमच्छेदयोश्छेदगमे
नेन वैकवर्णत्वात्पूर्वबीजेनागतं कालक

अनेन यावत्तावदुन्मानद्वयेऽपि
रूपाणि प्रक्षिप्य स्वच्छेदेन विभज्य
दुन्मानम् ४० ।

( उदाहरण--

एक व्यापारी दूसरे से कहता है कि हे मित्र जो
तुमसे धनमें दूना होजाऊं और दूसरा यह कहता है
मुझे दो तो मैं तुमसे धनमें छ गुणा होजाऊं तो बतल
क्या है ॥ )

कल्पनाकरो कि या १ । का १ ये दोनों के धन हैं
में से सौ रुपये घटाकर पहिले के धनमें जोड़दिया तो
आ यह द्विगुण दूसरे के शेष धन २ × ( का १ रू
लिये समीकरण के अर्थ न्यास ।

या १० का० रू १२̇०
या० का२ रू २०̇०

'आद्यं वर्णं शोधयेत्–' इसके अनुसार यावत्तावत
आया । फिर पहिले के धन ( या १ ) में से दस घट
डादिया तो 'का १ रू १०, हुआ यह छ गुने पहिले

उक्तवत् सम शोधन करने से यावत्तावतका मान $\frac{\text{का १ रू ७०}}{\text{या ६}}$ आया। 'वर्णस्यैकस्योन्मितीनां बहुत्वे—, इसके अनुसार आगत यावत्तावतकी उन्मितियों का समीकरणके अर्थ न्यास।

$$\frac{\text{का २ रू ३००}}{\text{या १}}$$

$$\frac{\text{का १ रू ७०}}{\text{या ६}}$$

हरों में यावत्तावतका अपवर्तन देकर समच्छेद और छेदगम करने से हुए

का १२ रू १८००
का १ रू ७०

एकवर्ण समीकरण की रीति से कालकका मान १७० आया। यहां कालक का मान स्वतः अभिन्न आया इसलिये कुट्टक करने का प्रयोजन नहीं, जिस स्थान में समशोधन करने के बाद हरका भाग देने से उन्मिति भिन्न आती है वहांपर कुट्टक के द्वारा अभिन्नकी जाती है। अब आगत कालक मान से दोनों यावत्तावत मान में उत्थापन देना चाहिये, १ कालक का १७० मान है तो २ कालकका क्या, यों दो कालक का मान ३४० आया इसमें ऋण रूप ३०० जोड़ देने से ४० शेपरहा इसमें हर १ का भाग देनेसे यावत्तावतका मान ४० आया। इसीप्रकार एक कालक का मान १७० हुआ इसमें रूप ७० जोड़ देने से २४० हुआ इसमें हर ६ का भाग देने से वही यावत्तावत का मान आया ४० इसप्रकार दोनोंके धन आये १७०। ४०॥

उदाहरणम्—

अश्वाः पञ्चगुणाङ्गमङ्गलमिता येषां चतुर्णां धना-
न्युष्ट्राश्च द्विमुनिश्रुतिक्षितिमिता अष्टद्विभूपावकाः।
तेषामश्वतरा वृषा मुनिमहीनेत्रेन्दुसंख्याः क्रमा-
त्सर्वे तुल्यधनाश्चते वद सपद्यश्वादिमूल्यानि मे ७६॥

अत्राश्वादीनां मूल्यानि यावत्तावदादीनि प्रकल्प्य तद्गुण गुणितायामश्वादिसंख्यायां जातानि चतुर्णां धनानि

या ५ का २ नी ८ पी ७
या ३ का ७ नी २ पी १

या ६ का ४ नी १ पी २
या ८ का १ नी ६ पी १

एतानि समानीत्येषां प्रथमद्वितीययोः साम्यकरणाल्लब्धा यावत्तावदुन्मितिः $\frac{\text{का ५ नी ६ पी ६}}{\text{या २}}$

द्वितीयतृतीययोरपि लब्धा यावत्तावतदुन्मितिः $\frac{\text{का ३ नी १ पी १}}{\text{या ३}}$

एवं तृतीयचतुर्थयोः $\frac{\text{का ३ नी २ पी १}}{\text{या २}}$

पुनरासां मध्ये प्रथमद्वितीययोः समीकृतच्छेदगमे साम्यकरणेन कालकोन्मितिः $\frac{\text{नी २० पी १६}}{\text{का ९}}$

एवं द्वितीयतृतीययोरपि $\frac{\text{नी ८ पी ५}}{\text{का ३}}$

अनयोः समच्छेदी कृतयोः साम्यकरणेन लब्धं नीलकोन्मानम् $\frac{\text{पी ३१}}{\text{नी ४}}$

'अन्त्योन्मितौ कुट्टविधेर्गुणाप्ती—' इति कुट्टककरणेन लब्धो गुणकः सक्षेपः लो ४ रू ० एतत्पीतकमानम्। लब्धिः लो ३१ रू ० एतन्नीलकमानम्। कालकोन्मानेन नीलकपीतकौ स्वस्वमानेनोत्थाप्य स्वच्छेदेन विभज्य लब्धं कालकमानम् लो ७६ रू ०। अथ यावत्तावन्माने कालकादीन् स्वमानेनोत्थाप्य स्वच्छेदेन वि-

भज्य लब्धं यावत्तावन्मानम् लो ८५ रू० लोहिते रूपेणेष्टेनोत्थापिते जातानि यावत्तावदादीनां परिमाणानि ८५।७६।३१।४। द्विकेनेष्टेन १७०।१५२।६२।८। त्रिकेण २५५।२२८।९३।१२। एवमिष्टवशादानन्त्यम् ॥

अथोदाहरणान्तरं शार्दूलविक्रीडितेनाह—अश्वाइति । येषां चतुर्णां वणिजां धनानि वस्तुमूल्यरूपाण्येवंविधानि सन्ति । अश्वा घोटकाः पञ्चगुणाङ्गमङ्गलमिताः, तत्रैवंविभागः—एकस्य पञ्च, द्वितीयस्य त्रयः, तृतीयस्य षट्, चतुर्थस्य मङ्गलान्यष्टौ । उष्ट्रा द्विमुनिश्रुतिक्षितिमिताः, तत्रैवंविभागः—एकस्य द्वौ, द्वितीयस्य सप्त, तृतीयस्य चत्वारः, चतुर्थस्य एकः । तेषामश्वतरा अष्टद्विभूपावकाः, तत्रैवंविभागः—एकस्याष्ट, द्वितीयस्य द्वौ, त्रितीयस्यैकः, चतुर्थस्य त्रयः । वृषा मुनिमहीनेत्रेन्दुसंख्याः, तत्राप्येवं विभागः—एकस्य सप्त, द्वितीयस्यैकः, तृतीयस्य द्वौ, चतुर्थस्यैकः । ते सर्वे तुल्यधनाः सपदि द्रुतमश्वादीनां मूल्यानि मे वद ॥

उदाहरण—

क, ख, ग, घ ये चार व्यापारी हैं तिनमें क के पास पांच घोड़ा दो ऊंट आठ खच्चर और सात बैल हैं, ख के पास तीन घोड़ा सात ऊंट दो खच्चर और एक बैल है, ग के पास छ घोड़ा चार ऊंट एक खच्चर और दो बैलहैं, घ के पास आठ घोड़ा एक ऊंट तीन खच्चर और एक बैल है, पर वे चारो व्यापारी धन में तुल्य हैं तो बतलाओ घोड़ा आदिकों कामोल क्या है ।

कल्पना करो कि घोड़ा आदिकों के या १ । का १ । नी १ । पी १ ये मोल हैं, यदि एक घोड़ा आदि जीवों के या १, का, नी १, पी १, ये मोल आते हैं तो ५ । २ । ८ । ७ इनके क्या, यों पहिले का धन 'या ५ का २ नी ८ पी ७' हुआ । इसीप्रकार दूसरे का धन 'या ३ का ७ नी २ पी१' हुआ । तीसरे का धन 'या ६ का ४ नी १ पी २ ' हुआ और चौथे का धन 'या ८ का १ नी ३ पी १' हुआ ये धन समान हैं इसलिये पहिले और दूसरे धनका समीकरण के अर्थ न्यास ।

या ५ का २ नी ८ पी ७
या ३ का ७ नी २ पी १

'आद्यं वर्णं शोधयेत्—' इस रीति से यावत्तावत की उन्मिति $\frac{\text{का ५ नी ६ पी ६}}{\text{या २}}$ आई।

इसीप्रकार दूसरे और तीसरे धनका साम्य करने के लिये न्यास।

या ३ का ७ नी २ पी १
या ६ का ४ नी १ पी २

समीकरण के द्वारा यावत्तावत की उन्मिति $\frac{\text{का ३ नी १ पी १}}{\text{या ३}}$ आई।

इसीप्रकार तीसरे और चौथे धनका समीकरण के लिये न्यास।

या ६ का ४ नी १ पी २
या ८ का १ नी ३ पी ३

साम्य करने से यावत्तावतकी उन्मिति $\frac{\text{का ३ नी २ पी १}}{\text{या २}}$ आई।

यहां एक यावत्तावत वर्णकी तीन उन्मिति आई हैं सो ये समान हैं अब अन्यवर्ण का मान जानने के लिये पहिले और दूसरे यावत्तावत मान का समीकरण के अर्थ न्यास।

$$\frac{\text{का ५ नी ६ पी ६}}{\text{या २}}$$
$$\frac{\text{का ३ नी १ पी १}}{\text{या ३}}$$

इनके हरमें यावत्तावत का अपवर्तन देकर समच्छेद और छेदगम करनेसे हुए

का १५ नी १८ पी १८
का ६ नी २ पी २

समशोधन करने से कालक की उन्मिति $\frac{\text{नी २० पी १६}}{\text{का ९}}$ आई।

इसीप्रकार दूसरे और तीसरे यावत्तावत मान का साम्यके लिये न्यास।

$$\frac{\text{का ३ नी १ पी १}}{\text{या ३}}$$
$$\frac{\text{का ३ नी २ पी १}}{\text{या २}}$$

हरमें यावत्तावत का अपवर्तन देकर समच्छेद और छेदगम करने से हुए

का ६ नी २ पी २
का ९ नी ६ पी ३

समीकरण करने से कालक की उन्मिति $\frac{\text{नी ८ पी ५}}{\text{का ३}}$ आई।

यहां कालकवर्ण की दो उन्मिति आई हैं अब अन्यवर्ण का मान जानने के लिये उनका समीकरण के अर्थ न्यास।

$$\frac{\text{नी २० पी १६}}{\text{का ९}}$$
$$\frac{\text{नी ८ पी ५}}{\text{का ३}}$$

हरमें कालक का अपवर्तन देकर समच्छेद और छेदगम करने से हुए

नी ६० पी ४८
नी ७२ पी ४५

समीकरण के द्वारा नीलक की उन्मिति $\frac{\text{पी ९३}}{\text{नी १२}}$ आई इसमें ३ का अपवर्तन देने से $\frac{\text{पी ३१}}{\text{नी ४}}$ हुई। अन्त्य की उन्मिति यही है इसलिये उसका कुट्टार्थ न्यास।

भा. ३१। क्षे. ०
हा. ४।

क्षेप के अभाव होने से लब्धि गुण $\frac{0}{0}$ हुए। लोहितक १ इष्ट कल्पना करके 'इष्टाहत–, इस सूत्रके अनुसार सक्षेप लब्धि गुण हुए

लो ३१ रू० नीलक
लो ४ रू० पीतक

यहां लब्धि भाजक वर्ण नीलक का मान है और गुण भाज्य वर्ण पीतक का मान है। अब इनसे कालक की उन्मिति में उत्थापन देना चाहिये सो इसभांति–१ नीलक का 'लो ३१' यह मान है तो २० नीलक का क्या, यों बीस नीलक का मान लो ६२० हुआ। १ पीतक का 'लो ४' यह मान है तो १६ पीतक का क्या, यों सोलह पीतक का मान लो ६४ हुआ। अब उन मानों के योग ६२०+६४=६८४ में हर ९ का भाग देने से कालक का मान लो ७६ आया। इसीप्रकार दूसरी कालक की उन्मिति में उत्थापन देते हैं—१ नीलक का 'लो ३१' यह मान है तो ८ नीलक का क्या, यों आठ नीलक का मान लो २४८ हुआ। १ पीतक का 'लो ४, यह मान है तो ५ पीतक

का क्या, यों ऋण पांच पीतक का मान लो २० हुआ । अब दोनों मानों के योग २४८+२० = २२८ में हर ३ का भाग देने से वही कालक का मान लो ७६ आया। अब ७६।३१।४ इन कालक नीलक और पीतक के मान से यावत्तावत की उन्मितियों में उत्थापन देते हैं—कालक मान ७६ पांच से गुण देने से ३८० हुआ, नीलक मान ३१ ऋण छः से गुण देने से १८६ हुआ, पीतक मान ४ ऋण छः से गुण देने से २४ हुआ इनका योग १७० हुआ इस में हर २ का भाग देने से यावत्तावत की उन्मिति लो ८५ आई। इसी प्रकार दूसरे और तीसरे यावत्तावन्मान में उत्थापन देने से वही यावत्तावत की उन्मिति लो ८५ मिली। अब ज्ञातमानों का क्रम से न्यास।

लो ८५ रू० यावत्तावत
लो ७६ रू० कालक
लो ३१ रू० नीलक
लो ४ रू० पीतक

यहां लोहितक का व्यक्तमान १ कल्पना करके अनुपात करते हैं—यदि १ लोहितक का 'रू१' यह मान है तो ८५ लोहितक का क्या, यों यावत्तावत का मान व्यक्त $\frac{१ \times ८५ \text{ लो}}{१ \text{ लो}}$ = ८५ आया यह एक घोड़ा का मोल है। इसीप्रकार एक ऊंट का मोल ७६ हुआ। एक खच्चर का मोल ३१ हुआ और १ बैल का मोल ४ हुआ। लोहितक का व्यक्त मान २ कल्पना करने से घोड़ा आदि के मोल १७०।१५२।६२।८ हुए और ३ कल्पना करने से २५५।२२८।९३।१२ हुए

आलाप पहिले का धन 'या ५ का २ नी ८ पी ७, है। यदि १ घोड़ा का ८५ मोल है तो पांच घोड़ों का क्या, यों पांच घोड़ों का मोल ४२५ हुआ। यदि १ ऊंट का ७६ मोल है तो दो ऊंटों का क्या, यों दो ऊंटों का मोल १५२ हुआ। यदि एक खच्चर का ३१ मोल है तो आठ का क्या, यों आठ खच्चरों का मोल २४८ हुआ। यदि १ बैल का ४ मोल है तो सात का क्या, यों सात बैलों का मोल २८ हुआ। और सब का योग समधन ८५३ हुआ। इसप्रकार चारों के घोड़ा आदि के मोल और सम धन हुए

४२५ + १५२ + २४८ + २८ = ८५३
२५५ + ५३२ + ६२ + ४ = ८५३
५१० + ३०४ + ३१ + ८ = ८५३
६८० + ७६ + ९३ + ४ = ८५३

उदाहरणम्—

"त्रिभिः पारावताः पञ्च पञ्चभिः सप्त सारसाः।

सप्तभिर्नव हंसाश्च नवभिर्बर्हिणां त्रयम् ॥
द्रम्मैरवाप्यते द्रम्मशतेन शतमानय ।
एषां पारावतादीनां विनोदार्थं महीपतेः ॥ ”

अत्र पारावतादीनां मूल्यानि यावत्तावदादीनि प्रकल्प्य ततोऽनुपातेन पारावतादीनानीय तेन शतेन समक्रिया कार्या । अथवा त्रिपञ्चादीनि मूल्यानि पञ्च सप्तादीञ्जीवाँश्च यावत्तावदादिभिः संगुण्य समक्रिया कार्या तद्यथा—

या ३ का ५ नी ७ पी ९ एतानि मूल्यानि शतसमानि कृत्वा लब्धं यावत्तावन्मानम् $\frac{\text{का ५̇ नी ७̇ पी ९̇ रू १००}}{\text{या ३}}$

पुनः या ५ का ७ नी ९ पी ३ एताञ्जीवाञ्शतसमान्कृत्वा लब्धं यावत्तावन्मानम् $\frac{\text{का ७̇ नी ९̇ पी ३̇ रू १००}}{\text{या ५}}$

अनयोः कृतसमच्छेदयोश्छेदगमे लब्धं कालकमानम् $\frac{\text{नी २̇ पी ९̇ रू ५०}}{\text{या १}}$

अत्र भाज्ये वर्णद्वयं वर्तत इति पीतकमानमिष्टं रूपचतुष्टयं कल्पितम् ४ अनेन पीतकमुत्थाप्य रूपेषु प्रक्षिप्य जातम् $\frac{\text{नी २̇ रू १४}}{\text{का १}}$

अतः कुट्टकविधिना लब्धिगुणौ सक्षेपौ

लो २ रू १४
लो १ रू ०

यावत्तावदुन्माने स्वस्वमानेन कालकादीनुत्थाप्य स्वस्वच्छेदेन विभज्य लब्धं यावत्तावन्मानम् लो १ रू २।

लोहितकमिष्टेन रूपत्रयेणोत्थाप्य जातानि यावत्तावदादीनां मानानि १।८।३।४ एभिर्मूल्यानि जीवाश्चोत्थापिताः

मूल्यानि ३।४०।२१।३६
पक्षिणः ५।५६।२७।१२

अथवाचतुष्केणेष्टेन मानानि २।६।४।४। उत्थापिते
मूल्यानि ६।३०।२८।३६
जीवाश्च १०।४२।३६।१२

अथवा पञ्चकेन मानानि ३।४।५।४ उत्थापिते
मूल्यानि ९।२०।३५।३६।
जीवाश्च १५।२८।४५।१२।
एवमिष्टवशादनेकधा।

अथोदाहरणान्तरं प्राचीनोक्तमनुष्टुब् द्वयेनाह—त्रिभिरिति। त्रिभिर्द्रम्मैः पञ्च पारावताः कपोता अवाप्यन्ते तथा पञ्चभिर्द्रम्मैः सप्त सारसाः, सप्तभिर्द्रम्मैर्नव हंसाः, नवभिर्द्रम्मैर्बर्हिणां मयूराणां त्रयमवाप्यते। एवं सति द्रम्मशतेन एषां पारावतादीनां शतमानय महीपतेर्विनोदार्थम्॥

उदाहरण—

अ, ने क, से कहा कि तीन द्रम्म के पांच कबूतर, पांच द्रम्म के सात सारस, सात द्रम्म के नौ हंस और नौ द्रम्म के तीन मोर आते हैं तुम राजा

के विनोद के लिये सौ द्रम्म में सौ ही कबूतर आदि पक्षि लाओ ( तो कहो इन पक्षियों की और मूल्य की क्या संख्या है )

कल्पना करो कि कबूतर आदि जीवों के या १, का १, नी १, पी १ मोल हैं। ३ द्रम्म के ५ कबूतर आते हैं तो या १ के क्या, यों कबूतर या $\frac{५}{३}$ आये इसीप्रकार अनुपातद्वारा सारस हंस और मोर का $\frac{७}{५}$। नी $\frac{९}{७}$। पी $\frac{३}{९}$ आये इन मोलों का योग समच्छेद करने से हुआ

$$\frac{\text{या १५७५ का १३२३ नी १२१५ पी ३१५}}{\text{९४५}}$$

९ का अपवर्तन देने से हुआ

$$\frac{\text{या १७५ का १४७ नी १३५ पी ३५}}{\text{१०५}}$$

यह १०० के तुल्य है इसलिये पक्षोंका समच्छेद और छेदगम करके न्यास।

या १७५ का १४७ नी १३५ पी ३५ रू०
रू १०५००

'आद्यं वर्णं शोधयेत्'—इसके अनुसार समीकरण करने से यावत्तावत की उन्मिति $\frac{\text{का १४७ नी १३५ पी ३५ रू १०५००}}{\text{या १७५}}$ आई, और मोलों का योग भी १०० के समान है इसलिये उनके समीकरण के अर्थ न्यास।

या १ का १ नी १ पी १ रू०
या ० का ० नी ० पी ० रू १००

समशोधन करने से यावत्तावत की उन्मिति $\frac{\text{का १ नी १ पी १ रू १००}}{\text{या १}}$ आई, वे दोनों यावत्तावत की उन्मिति परस्पर तुल्य हैं इस कारण समीकरण के लिये न्यास।

$$\frac{\text{का १४७ नी १३५ पी ३५ रू १०५००}}{\text{या १७५}}$$

$$\frac{\text{का १ नी १ पी १ रू १००}}{\text{या १}}$$

समच्छेद और छेदगम करने से हुए

का १४७ नी १३५ पी ३५ रू १०५००
का १७५ नी १७५ पी १७५ रू १७५००

समशोधन करने से कालक की उन्मिति आई

नी ४̇० पी १̇४० रू ७०००
―――――――――――――
का २८

चार का अपवर्तन देने से हुई

नी १̇० पी ३̇५ रू १७५०
―――――――――――――
का ७

यहां भाज्य में दो वर्ण हैं इसलिये पीतक का मान व्यक्तरूप ३̇३ कल्पना किया और उससे पीतक ३̇५ को गुण देने से ११५५ हुआ इसको रूप १७५० में जोड़ देनेसे ५९५ हुआ इस भांति कालककी उन्मिति

नी १० रू ५९५
――――――――― हुई
का७

यह अन्त्य की उन्मिति है इस कारण कुट्टकके लिये न्यास ।

भा. १̇० । क्षे. ५९५ ।
हा. ७ ।

'क्षेपः शुध्येत्—' इस सूत्रके अनुसार गुण लब्धि ८५ आई यहां गुण नीलक का मान 'लो ७ रू० ' और लब्धि कालक का मान 'लो १̇० रू ८५' हुआ इन से इस यावत्तावत के मान $\frac{\text{का १̇ नी १̇ पी १̇ रू १००}}{\text{या १}}$ में उत्थापन देतेहैं—कालक आदि के मान ऋणरूप १̇ से गुण देनेसे हुए

लो १० रू ८̇५ कालक
लो ७̇ रू० नीलक
लो० रू ३३ पीतक

इनका योग लो२ रू ११८ हुआ इस में रूप १०० जोड़कर हर १ का भाग देने से यावत्तावतकी उन्मिति 'लो २ रू १८' आई । इसी भांति दूसरे यावत्तावत के मान में उत्थापन देने से वही उन्मिति मिली । उनका क्रमसे न्यास ।

लो २ रू १८ यावत्तावत
लो १० रू ८५ कालक
लो ७ रू० नीलक
लो ० रू ३३ पीतक

यहां लोहितक का रूप ७ व्यक्त मान कल्पना किया फिर १ लोहितक का ७ मान है तो ३ लोहितक का क्या, यों अनुपात द्वारा तीन लोहितक का मान २१ आया इसमें रूप १८ जोड़ देने से यावत्तावत की उन्मिति रू ३ आई । इसीभांति कालक की उन्मिति रू १५ नीलक की उन्मिति रू ४९

और पीनक की उन्मिति रू ३३ आई। उन का योग सौ के समान है ३ + १५ + ४९ + ३३ = १००

३ द्रम्मके ५ कबूतर तो ३ के क्या, यों पांचही मिले।
५ द्रम्म के ७ सारस तो १५ के क्या, यों इक्कीस मिले।
७ द्रम्म के ९ हंस तो ४९ के क्या, यों तरेसठ मिले।
९ द्रम्म के ३ मोर तो ३३ के क्या, यों ग्यारह मिले।
इन जीवों का योग भी सौ के समान है

५ + २१ + ६३ + ११ = १००

अथवा। ३। ५। ७। ९ ये मूल्य कल्पना किये अब इन्हें उन गुणकों से गुणदेना चाहिये कि जिससे गुणे हुयों का योग सौके तुल्य होवे इसी भांति इन्हीं गुणकों से ५।७।९।३ इन जीवों को भी गुणदेना चाहिये कि जिससे गुणे हुयों का योग सौके तुल्य होवे परन्तु वे गुणक अज्ञात हैं इसलिये उनके मान या १ का १ नी १ पी १ कल्पना किये।

अब इनको क्रमसे ३। ५। ७। ९ इन मूल्यों से गुण दिया तो या ३ का ५ नी ७ पी ९ हुए इनका योग सौके तुल्य है इसलिये समीकरण के अर्थन्यास।

या ३ का ५ नी ७ पी ९ रू०
या० का० नी० पी० रू १००

समशोधन करने से यावत्तावत की उन्मिति $\frac{\text{का ५̇ नी ७̇ पी ९̇ रू १००}}{\text{या ३}}$ आई अब ५। ७। ९। ३ इन जीवों को क्रम से गुणक से गुणकर सौ के साथ समीकरण करने के लिये न्यास।

या ५ का ७ नी ९ पी ३ रू ०
या ० का ० नी ० पी ० रू १००

समशोधन करने से यावत्तावत की उन्मिति

$\frac{\text{का ७̇ नी ९̇ पी ३̇ रू १००}}{\text{या ५}}$ आई।

अब इन दोनों यावत्तावत की उन्मिति का समीकरण के लिये न्यास।

$$\frac{\text{का ५̇ नी ७̇ पी ९̇ रू १००}}{\text{या ३}}$$

$$\frac{\text{का ७̇ नी ९̇ पी ३̇ रू १०९}}{\text{या ५}}$$

यावत्तावत का अपवर्तन देकर समच्छेद और छेदगम करने से हुए

का २५ नी ३५ पी ४५ रू ५००
का २१ नी २७ पी ६ रू ३००

समशोधन करने से कालक की उन्मिति आई

$$\frac{\text{नी ८ पी ३६ रू २००}}{\text{का ४}}$$

चारका अपवर्तन देने से हुई

$$\frac{\text{नी २ पी ९ रू ५०}}{\text{का १}}$$

भाज्य में दो वर्ण हैं इसलिये पीतक का मान व्यक्त रूप ४ कल्पना किया, १ पीतक का ४ मान है तो पीतक ९ का क्या, यों रूप ३६ हुआ इस में रूप ५० जोड़ देने से रूप १४ हुआ इस भांति भाज्य का स्वरूप हुआ अब कुट्टक के लिये न्यास। $\frac{\text{नी २ रू १४}}{\text{का १}}$

भा. २। क्षे. १४।
हा. १।

'क्षेपः शुध्येद्धरोद्धृतः–' इस सूत्र के अनुसार लब्धि गुण हुए १४/० 'इष्टाहतस्वस्वहरेण–, इसके अनुसार लोहितक इष्ट मानने से सक्षेप लब्धि गुण हुए

लो २ रू १४ कालक
लो १ रू ० नीलक

यहां लब्धि कालक का मान और गुण नीलक का मान है इनसे दोनों यावत्तावत के मान में उत्थापन देना चाहिये सो इसभांति—जैसा पहिला यावत्तावत का मान है

$$\frac{\text{का ५ नी ७ पी ९ रू १००}}{\text{या ३}}$$

१ कालक का 'लो २ रू १४' यह मानहै तो ऋण कालक ५ का क्या, यों 'लो १० रू ७०' हुआ।

१ नीलक का 'लो १ रू०, यह मान है तो ऋण नीलक ७' का क्या, यों 'लो ७ रू०' हुआ।

१ पीतक का 'लो० रू ४' यह मान है तो ऋण पीतक ९ का क्या, यों 'लो० रू ३६' हुआ।

इन मानों का योग 'लो ३ रू १०६, हुआ इसमें रूप १०० जोड़कर हर ( या ३ ) का भाग देने से यावत्तावत का मान 'लो १ रू २, आया

इसीभांति दूसरे यावत्तावत के मान में उत्थापन देने से यही मान आया। $\frac{\text{का ७ नी ६ पी ३ रू १००}}{\text{या ५}}$

अब इन मानों का क्रमसे न्यास।

लो १ रू २ यावत्तावत
लो २ रू १४ कालक
लो १ रू ० नीलक
लो ० रू ४ पीतक

यहां लोहितक का व्यक्त मान रूप ३ कल्पना करने से गुणक १।८।३।४ हुए इनसे ३।५।७।९ इन मूल्य द्रम्मों को यथाक्रम गुण देने से कपूतर आदि जीवों के मूल्य ३।४०।२१।३६ हुए और उन्हीं गुणक से ५।७।९।३ इनको यथाक्रम गुण देने से कबूतर आदि जीवों की संख्याहुई ५।५६।२७।१२। अथवा लोहितक का व्यक्त मान रूप ४ कल्पना किया तो २।६।४।४ ये गुणक हुए इनसे मूल्य द्रम्मों को यथाक्रम गुण देने से जीवों के मूल्य ६।३०।२८।३६ हुए और उन्हीं गुणक से जीवों की संख्याओं को गुण देने से जीव १०।४२।३६।१२ हुए। अथवा लोहितक का व्यक्त मान रूप ५ कल्पना किया तो ३।४।५।४ ये गुणक उत्पन्न हुये इनपर से उक्तरीति के अनुसार मूल्य ९।२०।३५।३६ और जीव १५।२८।४५।१२ आये। इसप्रकार इष्टके कल्पना वश से नानाविध मूल्य और जीवों के मान मिलेंगे॥

उदाहरणम्—

षड्भक्तः पञ्चाग्रः
पञ्चविभक्तो भवेच्चतुष्काग्रः।
चतुरुद्धतस्त्रिकाग्रो
द्व्यग्रस्त्रिसमुद्धृतः कः स्यात् ७७॥

अत्र राशिः या १ अयं षड्भक्तः पञ्चाग्र इति षड्भिर्भागे क्रियमाणे कालको लभ्यत इति कालकगुणो हरः स्वाग्रेण पञ्चकेन युतो यावत्तावता सम इति साम्यकरणेन यावत्तावदुन्मितिः $\frac{\text{का ६ रू ५}}{\text{या १}}$

एवं पञ्चादिहरेषु नीलकादयो लभ्यन्त इति जाता यावत्तावदुन्मितयः

$$\frac{\text{नी}5\ \text{रू}4}{\text{या}1} \quad \frac{\text{पी}4\ \text{रू}3}{\text{या}1} \quad \frac{\text{लो}3\ \text{रू}2}{\text{या}1}$$

आसां प्रथमद्वितीययोः समीकरणेन लब्धा कालको-न्मितिः $\frac{\text{नी}5\ \text{रू}1}{\text{का}6}$

एवं द्वितीयतृतीययोः समीकरणेन लब्धा नीलको-न्मितिः $\frac{\text{पी}4\ \text{रू}1}{\text{नी}5}$

एवं तृतीयचतुर्थयोः समीकरणेन लब्धा पीतको-न्मितिः $\frac{\text{लो}3\ \text{रू}1}{\text{पी}4}$

अतःकुट्टकाल्लब्धे लोहितकपीतकयोर्माने सक्षेपे

ह४ रू३ लो
ह३ रू२ पी

नीलकोन्माने पीतकं स्वमानेनोत्थाप्य जातम्

$$\frac{\text{ह}\ 12\ \text{रू}\ 7}{\text{नी}\ 5}$$

अत्र स्वच्छेदेन हरणे नीलकमानं भिन्नं लभ्यते इति कृत्वाभिन्नं कर्तुं 'भूयः कार्यः कुट्टकः–' इति पुनः कुट्टकात्सक्षेपो गुणः श्वे ५ रू ४ एतद्धरितकमानम्,

अनेन लोहितकपीतकयोर्माने हरितकमुत्थाप्य जाते लोहितकपीतकयोर्माने

इवे २० रू १९ लो
इवे १५ रू १४ पी

इदानीं नीलकोन्माने पीतकं स्वमानेनोत्थाप्य स्वच्छेदेन विभज्य लब्धं नीलकमानमभिन्नम् इवे १२ ह ११ अनेन कालकमाने नीलकं स्वमानेनोत्थाप्य स्वच्छेदेन विभज्य लब्धं कालकमानम् इवे १० रू ९।

एभिर्मानैर्यावत्तावदुन्मितिषु कालकादीनुत्थाप्य लब्धं यावत्तावन्मानम् इवे ६० रू ५९।

अथवा षड्भक्तः पञ्चाग्र इति प्राग्वज्जातो राशिः का ६ रू ५ अयमेव पञ्चहतश्चतुरग्र इति लब्धं नीलकं प्रकल्प्य तद्गुणितहरेण स्वाग्रयुतेन नी ५ रू ४ समीकरणेन जातम्

नी ५ रू १
―――
का ६

एतत्कालकमानं भिन्नं लभ्यत इति कुट्टकेनाभिन्न कालकोन्मानम् पी ५ रू ४ अनेन पूर्वराशि का ६ रू५ मुत्थाप्य जातम् पी ३० रू २९ पुनरयं चतुर्भक्तस्त्र्यग्र इतिप्राग्वत्साम्ये कृते जातम् लो ४ रू २६ / पी ३०

अत्रापि कुट्टकाल्लब्धं पीतकमानम् ह २ रू १ अनेन पूर्वराशा पी ३९ रू २० वुत्थापिते जातो राशिः ह

६० रू ५९ पुनरयं त्रिभक्तो द्व्यग्रइति स्वत एवजातः शून्यैकद्व्याद्युत्थापनाद्बहुधा ॥

अथ 'भूयः कार्यः कुट्टकः—' इति पूर्वोक्तसूत्रखण्डस्य व्याप्तिं दर्शयितुमुदाहरणान्तरमार्ययाह—षड्भक्त इति । को राशिः षड्भक्तः पञ्चाग्रः पञ्चशेषः स्यात् । स एव राशिः पञ्चभक्तः संश्चतुष्काग्रः स्यात् । चतुरुद्धृतस्त्रिकाग्रः स्यात् । त्रिसमुद्धृतोद्व्यग्रः स्यादिति निरूप्यताम् ॥

उदाहरण—

वह कौन राशि है जिसमें ६ का भाग देने से पांच शेष रहता है तथा उसी राशिमें पांच का भाग देनेसे चार शेष रहताहै चारका भाग देने से तीन शेष और तीन का भाग देने से दो शेष रहता है ॥

कल्पना करो कि या १ राशि का मान है इसमें छः का भाग देने पांच शेष रहता है और लब्ध कालक आताहै तो हर ६ और लब्धि 'का १' का घात शेष ५ युत भाज्यराशि या १ के तुल्य होगा इसलिये

का ६ रू ५
या १

समीकरण करने से यावत्तावत की उन्मिति $\frac{\text{का ६ रू ५}}{\text{या १}}$ आई फिर या १ इसमें ५ का भाग देने से ४ शेष रहताहै और लब्ध नीलक कल्पना किया जाता है तो हर ५ और लब्धि 'नी १, का घात शेष ४ युत भाज्य राशि या १ के तुल्य होगा इसलिये

नी ५ रू ४
या १

समीकरण करने से यावत्तावत की उन्मिति $\frac{\text{नी ५ रू ४}}{\text{या १}}$ आई फिर या १ इसमें ४ का भाग देने से ३ शेष रहता है और लब्ध पीतक कल्पना किया जाताहै तो हर ४ और लब्धि 'पी १, का घात शेष ३ युत भाज्य राशि या १ के तुल्य होगा इसलिये

पी ४ रू ३
या १

समीकरण करने से यावत्तावत की उन्मिति $\frac{\text{पी ४ रू ३}}{\text{या १}}$ आई ।

फिर या १ इसमें ३ का भाग देने से २ शेष रहता है और लब्ध लोहितक कल्पना किया जाताहै तो हर ३ और लब्धि 'लो १, का घात शेष २ युत भाज्य राशि या १ के तुल्य होगा इसलिये

लो ३ रू २
या १

समीकरण करने से यावत्तावत की उन्मिति $\frac{\text{लो ३ रू २}}{\text{या १}}$ आई।

यहां एक यावत्तावत वर्ण की चार उन्मिति मिलीं इनका 'वर्णस्यैकस्योन्मितीनां बहुत्वे–, इसके अनुसार समीकरण करना चाहिये तो पहिली और दूसरी यावत्तावत उन्मिति का समीकरण के लिये न्यास।

$\frac{\text{का ६ रू ५}}{\text{या १}}$

$\frac{\text{नी ५ रू ४}}{\text{या १}}$

यावत्तावत का अपवर्तन देकर समच्छेद और छेदगम करने से हुए

का ६ नी ० रू ५
का ० नी ५ रू ४

समीकरण करने से कालक की उन्मिति $\frac{\text{नी ५ रू १}}{\text{का ६}}$ आई।

दूसरी और तीसरी यावत्तावत उन्मिति का समीकरण के लिये न्यास

$\frac{\text{नी ५ रू ४}}{\text{या १}}$

$\frac{\text{पी ४ रू ३}}{\text{या १}}$

यावत्तावत का अपवर्तन देकर समच्छेद और छेदगम करने से हुए।

नी ५ पी ० रू ४
नी ० पी ४ रू ३

समीकरण करने से नीलक की उन्मिति $\frac{\text{पी ४ रू १}}{\text{नी ५}}$ आई

तीसरी और चौथी यावत्तावत उन्मिति का समीकरणके लिये न्यास।

$\frac{\text{पी ४ रू ३}}{\text{या १}}$

$\frac{\text{लो ३ रू २}}{\text{या १}}$

यावत्तावत का अपवर्तन देकर समच्छेद और छेदगम करने से हुए।

पी ४ लो ० रू ३
पी ० लो २ रू २

समीकरण करण करने से पीतक की उन्मिति $\frac{\text{लो २ रू १}}{\text{पी ४}}$ आई। यहां अन्त्य की उन्मिति यही है इसलिये कुट्टक के अर्थ न्यास।

भा. २। क्षे. १।
हा. ४।

उक्तरीति से वल्ली ० आई उससे लब्धिगुण १ हुए लब्धि के सम होनेसे
१ १
१
०

ये ( लब्धि गुण ) ज्यों के त्यों रहे परन्तु क्षेप के ऋण होने से $\frac{१}{४}$ इन अपने अपने हरों में शुद्ध करने से लब्धिगुण $\frac{२}{३}$ हुए अब हरितक इष्ट मानने से 'इष्टाहतस्वस्वहरेण–, इसके अनुसार लब्धिगुण सक्षेप हुए

ह २ रू २ पीतक
ह ४ रू ३ लोहितक

यहां लब्धि पीतक का मान और गुण लोहितक का मान है अब पीतक के मान ( ह ३ रू २ ) से पूर्वागत नीलक के मान ( $\frac{\text{पी ४ रू १}}{\text{नी ५}}$ ) में उत्थापन देते हैं—

यदि १ पीतक का ( ह ३ रू २ ) यह मान है तो पीतक ४ का क्या, यों 'ह १२ रू ८, हुआ, फिर रूप ८ में ऋण रूप १ जोड़ दिया तो रूप७ हुआ, फिर 'ह १२ रू ७, इसमें हर (नी ५) काभाग देनेसे नीलक का मान $\frac{\text{ह १२ रू ७}}{\text{नी ५}}$ हुआ।

यहां हर का भागदेने से भिन्न मान आताहै इसलिये '–भिन्नं यदिमानमेवम्, भूयः कार्यः कुट्टकः–, इसके अनुसार फिर कुट्टक के लिये न्यास।

भा. १२। क्षे. ७।
हा. ५ ।

हरतष्टे धनक्षेपे–, इसरीति से न्यास।

भा. १२। क्षे. २।
हा. ५ ।

उक्तरीति से वल्ली २ आई इससे लब्धि गुण १० हुए फिर 'क्षेपतक्षण
२ ४
२
०

लाभाढ्या—, इसके अनुसार १ जोड़देने से लब्धि ११ हुई इसप्रकार ११
४

ये लब्धि गुण हुए यहां लब्धि ११ नीलक का मान और गुण ४ हरितक का मान है अब श्वेतक १ इष्ट कल्पना करने से 'इष्टाहतस्वस्वहरेण—, इसके अनुसार सक्षेप लब्धि गुण हुए।

श्वे १२ रू ११ नीलक
श्वे ५ रू ४ हरितक

यहां ( श्वे ५ रू ४ ) इस हरितक मानसे

{ ह ३ रू २ पीतक
ह ४ रू ३ लोहितक }

इन पूर्वानीत अन्तिम पीतक लोहितक के मान में उत्थापन देना चाहिये तात्पर्य यह है कि जिसवर्ण का मान यहां पर आया वह वर्ण पहिले जिसमान के अभ्यन्तर में होवे तहां उसी ( वर्ण ) में उत्थापन देना उचितहै। जैसा—, हरितक का ( श्वे ५ रू ४ ) यह मान है तो ३ हरितक का क्या, यों 'श्वे १५ रू १२, हुआ अब रूप १२ में रूप २ जोड़ देने से पीतक का मान 'श्वे१५ रू १४, हुआ इसीभांति—यदि १ हरितक का (श्वे ५ रू ४) यह मान है तो ४ हरितक का क्या, यों 'श्वे २० रू १६, हुआ अब रूप १६ में रूप ३ जोड़देने से लोहितक का मान 'श्वे २० रू १९, हुआ।

इनका क्रमसे न्यास
श्वे २० रू १९ लोहितक
श्वे १५ रू १४ पीतक

इस भांति अन्त्य वर्णोंमें उत्थापन हुये, अब '—अन्त्यवर्णं तेनोत्थाप्योत्थापयेद् व्यस्तमाद्यात्—, इसके अनुसार लोहितक और पीतकके मानसे नीलकमान आदिलेकर व्यस्त उत्थापन देतेहैं-जैसा-( श्वे१५ रू१४) इस पीतक के मान से $\left(\frac{\text{पी४ रू१}}{\text{नी५}}\right)$ इस पूर्वानीत नीलक के मानमें उत्थापन देना है यदि १ पीतकका ( श्वे १५ रू १४ ) यह मान है तो ४ पीतकका क्या, यों 'श्वे६० रू५६, हुआ यहां रूप ५६ में ऋणरूप १ जोड़देनेसे ५५ हुआ अब हर ५ का भाग देनेसे नीलकका मान 'श्वे १२ रू११, हुआ यह कुट्टकागत नीलकमान (श्वे १२ रू११) के समानही है। अब उससे $\left(\frac{\text{नी५ रू१}}{\text{का६}}\right)$

इस कालकके मानमें उत्थापन देतेहैं—१ नीलक का 'श्वे१२ रू११, यह मान है तो नीलक ५ का क्या, यों 'श्वे६० रू५५, हुआ इसमें रूप १ जोड़देनेसे 'श्वे ६० रू५४, हुआ इसमें हर ६ का भाग देनेसे कालकका मान 'श्वे१० रू९, आया। अब इन मानों से यावत्तावत्की उन्मितियों में उत्थापन देतेहैं

वहां पहिली यावत्तावत्की उन्मिति $\frac{\text{का६ रू५}}{\text{या१}}$ है। यदि १ कालक का 'श्वे १० रू९, यह मान है तो कालक ६ का क्या, यों 'श्वे६० रू५४, हुआ इस में रूप ५ जोड़ देनेसे 'श्वे६० रू५९, हुआ फिर हर १ का भाग देनेसे यावत्तावत् की उन्मिति 'श्वे६० रू५९, आई।

दूसरी यावत्तावत्की उन्मिति $\frac{\text{नी५ रू४}}{\text{या१}}$ है। यदि १ नीलकका 'श्वे१२ रू११, यह मान आताहै तो ५ नीलकका क्या, यों 'श्वे६० रू५५, हुआ इसमें रूप ४ जोड़कर हर १ का भाग देनेसे यावत्तावत्की उन्मिति 'श्वे६० रू५९, आई।

तीसरी यावत्तावत् की उन्मिति $\frac{\text{पी ४ रू ३}}{\text{या १}}$ है। यदि १ पीतक का 'श्वे १५ रू १४, यह मान है तो ४ पीतक का क्या, 'श्वे ६० रू ५६, हुआ इस में रूप ३ जोड़कर हर १ का भाग देने से यावत्तावत् की उन्मिति 'श्वे ६० रू ५९, आई।

चौथी यावत्तावत् की उन्मिति $\frac{\text{लो ३ रू २}}{\text{या १}}$ है यदि १ लोहितक का 'श्वे २० रू १९, यह मान है तो ३ लोहितक का क्या, यों 'श्वे ६० रू ५७, हुआ इस में रूप २ जोड़कर हर १ का भाग देने से यावत्तावत् की उन्मिति 'श्वे ६० रू ५९, आई,। इसभांति चारों यावत्तावत्की उन्मिति तुल्यही मिलीं अब पूर्वागत यावत्तावत् आदि वर्णों के मानों का क्रम से न्यास।

श्वे ६० रू ५९ यावत्तावत्
श्वे १० रू ९ कालक
श्वे १२ रू ११ नीलक
श्वे १५ रू १४ पीतक
श्वे २० रू १९ लोहितक

यहां श्वेतक का शून्य ० व्यक्त मान कल्पना करके उत्थापन देतेहैं—१ श्वेतक का ० यह मान है तो ६० श्वेतक का क्या, यों ० आया इसमें रूप ५९ जोड़ देनेसे यावत्तावत् की उन्मिति व्यक्त ५९ आई। इसीभांति अनुपात द्वारा कालक नीलक पीतक और लोहितक की क्रमसे व्यक्त उन्मिति हुई ९। ११। १४। १९। यहां राशि ५८ में ६ का भाग देनेसे कालक मान

तुल्य लब्धि ९ आतीहै इसीभांति उस राशि में पांच आदिके भाग देनेसे नीलक आदि वर्णोंके मानों के तुल्य लब्धि आती हैं॥

अथवा श्वेतक का व्यक्त मान रूप १ कल्पना किया बाद, १ श्वेतक का १ मान है तो ६० श्वेतक का क्या, यों ६० हुआ इसमें रूप ५९ जोड़देनेसे ११९ यह राशि आया और उक्त रीतिसे लब्धियां हुईं १९। २२। २६। ३३। इसभांति इष्टके कल्पनावश से नानाविध के राशि मिलेंगे॥

उक्त प्रश्न का प्रकारान्तर से उत्तर ल्याते हैं—जैसे या १ इसमें छका भाग देनेसे पांच शेष रहता है तो उक्त रीति से $\frac{\text{का ६ रू ५}}{\text{या १}}$ यह यावत्तावत्की उन्मिति आती है अब उसमें हर का भाग देनेसे 'का ६ रू ५' राशि आया। इसमें पांचका भाग देनेसे लब्धि नीलक कल्पनाकी और शेष ४ रहा, हर लब्धिका घात शेषसे जुड़ा भाज्य राशि के समान होताहै इस प्रकार दो पक्ष तुल्य सिद्ध हुए

का ६ नी० रू ५
का ० नी५ रू ४

समीकरण से कालक की उन्मिति $\frac{\text{नी ५ रू १}}{\text{का ६}}$ आई। इसमें हरका भाग देनेसे लब्धि भिन्न आती है इसलिये कुट्टकके अर्थ न्यास।

भा. ५। क्षे १। } वल्ली ० इससे ल-
हा. ६। } १
१
०

ब्धि गुण हुए १ क्षेपके ऋण होनेसे अपने अपने हरों में शुद्ध करनेसे लब्धि गुणहुए ४/५ यहां लब्धि कालक वर्ण का मान और गुण नीलक वर्ण का मान है अब पीतक १ इष्ट माननेसे 'इष्टाहतस्वस्वहरेण—, इसके अनुसार लब्धिगुण सक्षेप हुए

पी ५ रू ४ कालक
पी ६ रू ५ नीलक

यहां नीलक के मान का कुछ आवश्यक नहीं है इसलिये कालकही का मान ग्रहण किया। अब उससे 'का ६ रू ५, इस राशि में उत्थापन देते हैं——यदि १ कालक का 'पी ५ रू ४, यह मान है तो ६ कालक का क्या, यों 'पी ३० रू २४, हुआ इस में रूप ५ जोड़ देने से राशि 'पी ३० रू २९ हुआ। इसमें चार का भाग देने से लब्धि लोहितक कल्पना की और शेष ३ रहा, हरलब्धि का घात शेषयुत भाज्य राशि के तुल्य होताहै इस से दो पक्ष समान सिद्ध हुए

पी ३० लो० रू २९
पी ० लो ४ रू ३

समीकरण करने से पीतक की उन्मिति $\frac{\text{लो ४ रू २६}}{\text{पी ३०}}$ आई २ का अप-

वर्तन देने से $\frac{\text{लो २ रू १३}}{\text{पी १५}}$ हुई।

भाज्य में भाजक का भाग देने से लब्धि निरग्र नहीं आती इसलिये कुट्टक करते हैं---

भा. २ । क्षे. १३ । } वल्ली ०
हा. १५ । } ७
१३
०

उक्तरीति से लब्धि गुण $\frac{१३}{९१}$ हुए अपने अपने हार से तष्टित करने से $\frac{१३}{१}$ हुए क्षेप के ऋण होने से इन्हें अपने अपने हरों में शुद्ध किया तो लब्धि गुण $\frac{२}{१४}$ हुए यहां लब्धि पीतक वर्ण का मान और गुण लोहितक वर्ण का मान है अब हरितक १ इष्ट कल्पना करने से 'इष्टाहत—, इसके अनुसार पीतक और लोहितक के मान सक्षेप हुए ॥

ह २ रू १ पीतक
ह १५ रू १४ लोहितक

अब पीतकमान 'ह २ रू१' से 'पी ३० रू २९' इस राशि में उत्थापन देते हैं---१ पीतक का 'ह २ रू १, यह मान है तो ३० पीतक का क्या, यों 'ह ६० रू ३०' हुआ इसमें रूप २९ जोड़देनेसे राशि 'ह ६० रू ५९' हुआ। इसमें २ का भाग देनेसे स्वतः २ शेष बचता है इसलिये 'ह६० रू५९' यह राशि हुआ अब हरितक का मान व्यक्त० कल्पना करने से उक्तरीति के अनुसार ५९ राशि हुआ, व्यक्तमान १ कल्पना करनेसे ११९ राशि हुआ। अब लब्धियों के ज्ञापन के लिये उत्थापन देते हैं—पहिले कालक का मान पी ५ रू ४ आया है। १ पीतक का 'ह २ रू १, यह मान है तो ५ पीतक का क्या, यों 'ह १० रू ५, हुआ इसमें रूप ४ जोड़ देने से कालक का मान 'ह १० रू ९ हुआ। और नीलक का मान पी ६ रू ५ आया है। १ पीतक का 'ह २ रू १, यह मान है तो ६ पीतक का क्या, यों 'ह १२ रू ६, हुआ इसमें रूप ५ जोड़देने से नीलक मान 'ह १२ रू ११' हुआ। और लोहितक का मान तो कुट्टक द्वारा प्रथमही आया है 'ह १५ रू १४,। अब हर एक हरितक में शून्य० से उत्थापन देने से कालक नीलक और लोहितक के मान के तुल्य ९। ११। १४ ये लब्धि आईं ॥

उदाहरणम्—

स्युःपञ्चसप्तनवभिः
क्षुण्णेषु हृतेषु केषु विंशत्या।
रूपोत्तराणि शेषा-
ण्यवाप्तयश्चापि शेषसमाः ॥ ७८ ॥

अत्र शेषाणि या १। या १ रू १। या १ रू २। एता एव लब्धयः। प्रथमो राशिः का १ अस्मात्पञ्च गुणिताद्राशेर्लब्धिगुणं हरमपास्य जातं शेषम् का ५ या २̇० एतद्यावत्तावत्समं कृत्वा लब्धा यावत्तावदुन्मितिः

$$\frac{\text{का ५}}{\text{या २१}}$$

अथ द्वितीयो राशिः नी १ अस्मात्सप्तगुणाद्रूपाधिकयावत्तावद्गुणहरमपास्य जातम् नी ७ या २̇० रू २̇० एतदस्य या १ रू १ समं कृत्वा लब्धा यावत्तावदुन्मितिः

$$\frac{\text{नी ७ रू २}\dot{\text{१}}}{\text{या २१}}$$

एवं तृतीयः पी १ अस्मान्नवगुणाल्लब्धि ( या १ रू २) गुणहरमपास्य शेषम् पी ९ या २१̇ रू ४̇० इदमस्य या १ रू २ समं कृत्वा लब्धा यावत्तावदुन्मितिः

$$\frac{\text{पी ९ रू ४}\dot{\text{२}}}{\text{या २१}}$$

आसां प्रथमद्वितीययोर्द्वितीयतृतीययोः साम्यकरणेन लब्धे कालकनीलकयोरुन्मिती

$$\frac{\text{नी } ७ \text{ रू } \dot{२}\dot{१}}{\text{का } ५} \quad \frac{\text{पी } ६ \text{ रू } \dot{२}\dot{१}}{\text{नी } ७}$$

अत्र नीलकोन्मितौ कुट्टकेन नीलकपीतकयोर्माने कृत्वा कालकोन्मितौ नीलके स्वमानेनोत्थापिते कालकमानं भिन्नं लभ्यत इति कुट्टकेनाभिन्ने कालकलोहितकयोर्माने

ह ६३ रू ४२ का
ह ५ रू ३ लो

अत्र नीलकपीतकयोर्लोहितके स्वमानेनोत्थापिते जाते तन्माने

ह ४५ रू ३३ नी
ह ३५ रू २८ पी
यथाक्रमेण न्यासः
ह ६३ रू ४२ का
ह ४५ रू ३३ नी
ह ३५ रू २८ पी

अथ यावत्तावदुन्मितिषु कालकादीन्स्वस्वमानेनोत्थाप्य स्वच्छेदेन विभज्य लब्धं यावत्तावन्मानम् ह १५ रू १० । अत्र शेषसमे फले नहि शेषं भागहाराधिकं भवितुमर्हति अत्र हरितकं शून्येनोत्थाप्य जाता राशयः ४२ । ३३ । २८ । अग्राणिच १० । ११ १२ एता एव लब्धयः ।

अथान्यदुदाहरणमार्ययाह—स्युरिति । केषु राशिषु पञ्चसप्त नवभिः क्षुण्णेषु हतेषु विंशत्या हृतेषु भक्तेषु रूपोत्तराणि, रूपमेक उत्तरो वृद्धिर्येषां तानि रूपोत्तराणि शेषाणि उर्वरितानि स्युः, अवाप्तयो लब्धयश्च शेषसमा एव स्युः ॥

उदाहरण—

वे तीन कौन राशि हैं जिनको क्रम से पांच, सात और नौ से गुण देते हैं और बीस का भाग देते हैं तो रूपोत्तर शेष तथा शेष समान लब्धि आती है॥

कल्पना करो कि १ का १ नी १ पी १ ये राशि हैं और पहिला शेष या १ है। इसमें रू १ जोड़ देने से दूसरा शेष या १ रू १ हुआ । इसमें रू १ जोड़ देने से तीसरा शेष या १ रू २ हुआ। और अपने अपने शेष के समान लब्धि कल्पना की जैसा—पहिली लब्धि या १ दूसरी लब्धि या १ रू १ तीसरी लब्धि या १ रू २। अब पहिला राशि का १ है यह ५ से गुण देने से का ५ हुआ इसमें बीसका भाग देने से लब्धि या १ आई इसको हर २० से गुणकर भाज्य राशि का ५ में घटा दिया तो शेष 'का ५ या २०' रहा यह कल्पित शेष या १ के समान है इसलिये समीकरण के लिये न्यास।

का ५ या २०
या १

समशोधन करने से यावत्तावत की उन्मिति $\frac{\text{का ५}}{\text{या २१}}$ आई दूसरा राशि नी १ है ७ से गुण देने से नी ७ हुआ इसमें बीसका भाग देने से लब्धि 'या १ रू १, आई इसको हर २० से गुणकर भाज्य राशि नी ७ में घटा दिया तो शेष 'नी ७ या २० रू २०, रहा यह कल्पित शेष 'या १ रू १, के तुल्य है इसकारण समीकरण के लिये न्यास ।

नी ७ या २० रू २०
या १ रू १

समीकरण करने से यावत्तावत की उन्मिति $\frac{\text{नी ७ रू २१}}{\text{या २१}}$ आई।

तीसरा राशि पी १ है यह ९ से गुण देने से पी ९ हुआ इसमें बीस का भाग देने से लब्धि 'या १ रू २' आई इसको हर २० से गुणकर भाज्य राशि पी १ में घटा दिया तो शेष 'पी १ या २० रू ४०, रहा यह कल्पितशेष 'या १ रू २, के तुल्य है इसलिये समीकरण के अर्थ न्यास ।

पी १ या २० रू ४०
या १ रू १

समीकरण करने से यावत्तावत की उन्मिति $\frac{\text{पी १ रू ४२}}{\text{या २१}}$ आई।

अब पहिली और दूसरी यावत्तावत उन्मिति का समीकरण के लिये न्यास।

का ५
या २१
नी ७ रू २१
या २१

यावत्तावत का अपवर्तन देकर समच्छेद और छेदगम करने से हुए।

का १०५ नी ० रू ०
का ० नी १४७ रू ४४१

इनमें २१ का अपवर्तन देने से अथवा पहिले 'या २१, का अपवर्तन देने से हुए॥

का ५ नी ० रू ०
का ० नी ७ रू २१

समीकरण करने से कालक की उन्मिति $\frac{\text{नी ७ रू २१}}{\text{का ५}}$ आई।

इसीभांति दूसरी और तीसरी यावत्तावत की उन्मिति का समीकरण के लिये न्यास।

$\frac{\text{नी ७ रू २१}}{\text{या २१}}$

$\frac{\text{पी ९ रू ४२}}{\text{या २१}}$

यावत्तावत २१ का अपवर्तन आदि देने से हुए

नी ७ पी ० रू २१
नी ० पी ९ रू ४२

समीकरण करने से नीलककी उन्मिति $\frac{\text{पी ९ रू २१}}{\text{नी ७}}$ आई।

यह अन्त्य की उन्मिति है इसलिये कुट्टक के अर्थ न्यास।

भा. ९। क्षे. २१।
हा. ७। } वल्ली १ ३ २१ ० हुई

उससे अथवा '—क्षेपो हारहृतः फलम्' इसके अनुसार लब्धिगुण, ए क्षेप के ऋण होने से अपने अपने हारों में शुद्ध करने से हुए; लब्धि

नीलक का मान और गुण पीतक का मान हुआ अब लोहितक १ इष्ट मानने से ' इष्टाहतस्वस्वहरेण—, इसके अनुसार नीलक और पीतक के मान सक्षेप हुए

लो ९ रू ६ नीलक
लो ७ रू ७ पीतक

अब नीलक मान से कालक मान $\frac{\text{नी ७ रू २१̇}}{\text{का ५}}$ में उत्थापन देते हैं—१ नीलक का ' लो ९ रू ६ ' यह मान है तो ७ नीलक का क्या, यों ' लो ६३ रू ४२ ' हुआ इसमें रूप २१̇ जोड़ देने से ' लो ६३ रू २१ , हुआ यह कालक ५ के तुल्य है क्योंकि ' रूप २१̇ ' से हीन नीलक ७ कालक ५ के तुल्य है, उसका कारण यह है कि पहिले समशोधन करने से शेष समान रहे हैं। यदि ५ कालक का ' लो ६३ रू २१ , यह मान है तो १ कालक का क्या, यों $\frac{\text{लो ६३ रू २१}}{\text{का ५}}$ हुआ ( इसीलिये उत्थापन देने में सर्वत्र हर का भाग दियाजाता है ) प्रकृत में हर का भाग देने से भिन्न मान आता है इसलिये 'भूयः कार्यः कुट्टकः—' इसके अनुसार कुट्टक के अर्थ न्यास।

भा. ६३ । क्षे. २१ ।
हा. ५ ।

' हरतष्टे धनक्षेपे—, इसके अनुसार न्यास।

भा. ६३ । क्षे. १ । } वल्ली १२
हा. ५ । } १
१
१
०

उक्त रीति लब्धि गुण $\frac{\text{२५}}{\text{२}}$ हुए वल्ली के विषम होने से अपने अपने हरों में घटा देने से $\frac{\text{३८}}{\text{३}}$ हुए ' क्षेपतक्षणलाभाढ्या-, इसके अनुसार लब्धि ४२ हुई इसभांति लब्धि गुण हुए $\frac{\text{४२}}{\text{३}}$ लब्धि कालक का मान और गुण लोहितक का मान हुआ अब हरितक १ इष्ट मान कर ' इष्टाहत—, इससे सक्षेप लब्धिगुणहुए

ह ६३ रू ४२ कालक
ह ५ रू ३ लोहितक
और अन्त्यवर्ण के मान हैं
लो ९ रू ६ नीलक
लो ७ रू ७ पीतक

अब उस लोहितक मान ( ह ५ रू ३ ) से अन्यवर्ण में उत्थापन देना चाहिये 'भूयः कार्यः कुट्टकः-, इस श्लोक में कुट्टक शब्द से गुण का ग्रहण होता है क्योंकि 'कुट्टक, यह गुणक विशेष का नाम है इसलिये उस गुणक से अन्यवर्ण में उत्थापन देना उचित है। प्रकृत में उस ( गुणकरूप लोहितकमान ) से नीलक और पीतक के मानमें उत्थापन देते हैं—१ लोहितक का 'ह ५ रू ३, यह मानहै तो ९ लोहितक का क्या, यों 'ह ४५ रू २७, हुआ इसमें रू ६ जोड़ देने से नीलक का मान 'ह ४५ रू ३३, हुआ। १ लोहितक का 'ह ५ रू ३, यहमान है तो ७ लोहितक का क्या, यों 'ह ३५ रू २१, हुआ इसमें रू ७ जोड़ देने से पीतक का मान 'ह ३५ रू २८, हुआ। अब नीलक और पीतक के आद्य कालकसे व्यस्त उत्थापन देतेहैं—यहां कालक का मान पहिले कुट्टकके द्वारा 'ह ६३ रू ४२' यह आयाहै। पहिली यावत्तावत की उन्मिति $\frac{का ५}{या २१}$ है। १ कालकका 'ह ६३ रू ४२' यह मानहै तो कालक ५ का क्या, यों 'ह ३१५ रू २१०' हुआ इसमें हर २१ का भाग देने से यावत्तावत की उन्मिति 'ह १५ रू १०' आई। दूसरी यावत्तावत की उन्मिति $\frac{नी ७ रू २१}{या २१}$ है। नीलक का 'ह ४५ रू ३३, यहमान है तो नीलक ७ का क्या, यों 'ह ३१५ रू २३१' हुआ इसमें रूप २१ जोड़ देनेसे 'ह ३१५ रू २१०' हुआ इसमें हर २१ काभाग देनेसे यावत्तावत की उन्मिति 'ह १५ रू १०' आई। तीसरी यावत्तावत की उन्मिति $\frac{पी ९ रू ४२}{या २१}$ है। १ पीतक का 'ह ३५ रू २८' यहमानहै तो ९ पीतकका क्या, यों 'ह ३१५ रू २५२, हुआ इसमें रू ४२ जोड़ देनेसे 'ह ३१५ रू २१०, हुआ इसमें हर २१ का भाग देनेसे यावत्तावत की उन्मिति 'ह १५ रू १०, आई। यावत्तावत आदि के मानोंका क्रमसे न्यास॥.

ह १५ रू १० यावत्तावत
ह ६३ रू ४२ कालक
ह ४५ रू ३३ नीलक
ह ३५ रू २८ पीतक

यहां हरितक का मान व्यक्त शून्य कल्पना करनेसे अनुपात के द्वारा यावत्तावत आदि वर्णोंके व्यक्तमान हुए १० । ४२ । ३३ । २८ । यावत्तावत का मान १० पहिला शेषहै इसमें १ जोड़नेसे दूसरा शेष ११ हुआ, इसमें १ जोड़नेसे तीसराशेष १२ हुआ। यहां हरितकका एक आदि व्यक्तमान माननेसे शेष बीससे अधिक होताहै इसलिये शून्यहीने उत्थापनदिया है क्योंकि हरएक अपने हरसे शेष न्यूनहोताहै इसलिये ४२ । ३३ । २८ ये राशि आगे

इन्हें क्रमसे ५ । ७ । ९ से गुणदिया तो २१० । २३१ । २५२ हुए इनमें २० का भाग देनेसे १० । ११ । १२ ये लब्धि आईं और रूपोत्तर १० । ११ । १२ शेष रहे ॥

उदाहरणम्—

एकाग्रो द्विहृतः कः स्याद् द्विकाग्रस्त्रिसमुद्धृतः ।
त्रिकाग्रः पञ्चभिर्भक्तस्तद्वदेव हि लब्धयः ॥ ७९ ॥

अत्र राशिः या १ अयं द्विहृत एकाग्र इति तत्फलं च द्विहृतमेकाग्रमिति फलप्रमाणम् का २ रू १ एतद् गुणं हरं स्वाग्रेण युतं तस्य समं कृत्वा लब्धं यावत्तावन्मानम् का ४ रू ३ अस्यैकालापो घटते। पुनरपि त्रिहृतो द्व्यग्र इति तत्फलं च नी ३ रू २ एतद् गुणहरसमयुतं च नी ९ रू ८ इदमस्य का ४ रू ३ समं कृत्वा कालकमानं भिन्नं कुट्टकेनाभिन्नं जातम् पी ९ रू ८ अनेन कालकमुत्थाप्य जातो राशिः पी ३६ रू ३५ अस्यालापद्वयं घटते। पुनरयं पञ्चभक्तस्त्र्यग्र इति तत्फलं च लो ५ रू ३ इदं हरगुणसमयुतमस्य पी ३६ रू ३५ समं कृत्वा पीतकमानं भिन्नं कुट्टकेनाभिन्नं कृत्वा जातम् ह २५ रू ३ अनेन पीतकमुत्थाप्य जातो राशिः ह ९०० रू १४३ हरितकस्य शून्यादिनोत्थापनेनानेकविधाः ॥

अथान्योदाहरणमनुष्टुभाह—एकाग्र इति । को राशिर्द्विहृतः सन्नेकाग्रः स्यात् । त्रिसमुद्धृतः सन् द्विकाग्रः स्यात् । पञ्चभिर्भक्तः संस्त्रिकाग्रः स्यात् । लब्धयोऽपि तद्वदेव भवेयुः । एतदुक्तं भवति—राशौ द्विविहृते यल्लभ्यते तदपि द्विविहृतं सदेकाग्रं स्यात् । राशौ त्रिसमुद्धृते यल्लभ्यते तदपि त्रिसमुद्धृतं सद् द्वि-

कार्यं स्यात्। राशौ पञ्चभिर्भक्ते यच्छेष्यते तदपि पञ्चभक्ते लब्धिरकार्यं स्यादित्यर्थः॥

उदाहरण—

यह कौन सा राशि है जिसमें दोका भाग देनेसे एक शेष रहताहै तीनका भाग देनेसे दो शेष रहता और पांच का भाग देनेसे तीन शेष रहताहै इसी भांति लब्धि में दोका भाग देनेसे एक, तीनका भाग देनेसे दो और पांचका भाग देनेसे तीन शेष रहताहै।

कल्पना करो कि या १ राशिहै। और लब्धि तादृश कल्पना करो कि जिसमें हरका भाग देनेसे उद्दिष्ट शेष के तुल्य शेष रहै। जैसा—

१ = का २ रू १

२ = नी ३ रू २

३ = लो ५ रू ३

अब या १ में २ का भागदेनेसे 'का २ रू १, यह लब्धि आई, और इस में २ का भाग देनेसे शेष 'का० रू १, रहा, अब लब्धि 'का २ रू १, और हर २ के घात 'का ४ रू २, में शेष 'का० रू १, जोड़ देनेसे 'का ४ रू ३, यह यावत्तावत के तुल्य है इसलिये समीकरण करने से यावत्तावत् का मान 'का ४ रू ३, आया। इसमें एक आलाप घटित होताहै। (अर्थात् २ का भाग देनेसे का २ रू १, लब्धि आतीहै और रू १ शेष रहताहै तथा लब्धि 'का २ रू १, में २का भाग देनेसे रू १ शेष रहताहै इसभांति दोनों स्थानमें शेष तुल्य बचताहै) अब 'का ४ रू ३, इस राशिमें ३ का भाग देनेसे 'नी ३ रू २, लब्धि आई और इस में ३ का भाग देने से शेष 'नी० रू २' रहा, अब लब्धि 'नी ३ रू २' और हर के घात 'नी ९ रू ६' में शेष 'नी० रू २' जोड़ देने से 'नी ० रू' यह पूर्व राशिके तुल्य है इस लिये समीकरण के अर्थ न्यास।

का ४ नी ० रू ३

का ० नी ९ रू ८

समीकरण करने से कालक की उन्मिति $\frac{\text{नी ९ रू ५}}{\text{का ४}}$ आई

इसके अभिन्नता के लिये कुट्टक करते हैं —

भा ० ९। क्षे ० ५।

हा ० ४।

'हरतष्टे धनक्षेपे—, इसरीति के अनुसार न्यास।

भा ० ९। क्षे ० १। } वल्ली २

हा ० ४। } १

० 

इससे लब्धिगुण हुए ³⁄₁ लब्धि के विषम होने से अपने अपने हरों में शुद्ध करने से ⁵⁄₁ हुए 'क्षेपतक्षणलाभाढ्या–, इसके अनुसार लब्धिमें १ जोड़देनेसे लब्धि ८ हुई यह कालक का मान और गुण नीलक का मानहुआ । अब इष्ट पीतक १ कल्पना करने से 'इष्टाहतस्वस्वहरेण–' इसके अनुसार लब्धि गुण सक्षेप हुए

पी ९ रू ८ कालक
पी ४ रू ३ नीलक

अब कालक मान से यावत्तावन्मान 'का ४ रू ३, में उत्थापनदेतेहैं–यदि कालक १ का 'पी ९ रू ८, यहमान है तो कालक ४ का क्या' यों 'पी ३६ रू ३२' हुआ इस में रूप ३ जोड़ देनेसे यावत्तावत का मान 'पी ३६ रू ३५' हुआ । इसमें दो आलाप घटित होते हैं ( अर्थात् २ का भाग देने से 'पी १८ रू १७' लब्धि आती है और रू १ शेषरहता है तथा लब्धि 'पी १८ रू १७' में २ का भागदेने से रू १ शेष रहताहै इसभांति उभयत्र शेष समान बचताहै फिर 'पी ३६ रू ३५' इनमें ३का भागदेनेसे 'पी १२ रू ११ ' लब्धि आतीहै और रू २ शेष रहताहै तथा लब्धि 'पी १२ रू ११' में ३ का भाग देने से रू २ शेष रहता है यहांभी उभयत्र शेष तुल्य रहताहै ) अब 'पी ३६ रू ३५' इसमें ५ का भागदेनेसे 'लो ५ रू ३ ' लब्धिआई । और इसमें ५ काभाग देने से शेष 'लो ० रू ३ ' रहा, अब लब्धि 'लो ५ रू ३ , और हर५ के घात 'लो २५ रू १५ , में शेष 'लो ० रू३ , जोड़देनेसे 'लो२५ रू१८ यह पूर्वराशिके तुल्यहै इसलिये समीकरणके अर्थ न्यास ।

पी ३६ लो ० रू ३५
पी ० लो २५ रू १८

समीकरण करने से यावत्तावत की उन्मिति $\frac{\text{लो २५ रू १७}}{\text{पी ३६}}$ आई ।

अब इसकी अभिन्नता के लिये कुट्टक करते हैं—

भा ० २५ । क्षे ० १७ ।
हा ० ३६ ।

वल्ली
०
१
२
३
१
१७
०

इससे लब्धिगुणहुए $\frac{१५३}{२२१}$ अपने अपने हरोंसे तष्टित करनेसे हुए ³⁄₅ लब्धि के विषम होनेसे अपने अपने हरोंमें शुद्ध करने से हुए ²²⁄₃₃ क्षेपके ऋण होने

से फिर अपने अपने हरोंमें शुद्ध करनेसे हुए ६ लब्धि पीतक का मान और गुण लोहितक का मानहुआ। और हरितक १ इष्ट मानने से 'इष्टाहतस्वस्वहरेण—, इसके अनुसार लब्धिगुण सक्षेप हुए

ह २५ रू ३ पीतक
ह ३६ रू ५ लोहितक

अब पीतक मानसे यावत्तावत की उन्मिति 'पी ३६ रू ३५, में उत्थापन देते हैं—१ पीतक का 'ह २५ रू ३ , यह मान आताहै तो ३६ पीतक का क्या, यों 'ह ९०० रू १०८, हुआ इसमें रूप ३५ जोड़ देनेसे यावत्तावत की उन्मिति 'ह ९०० रू १४३ , हुई।
अब हरितक में शून्य ० से उत्थापन देनेसे १४३ यह राशि आया। इसभांति १ आदि इष्ट मानने से अनेक विधके राशि मिलेंगे।

अथवा। लोहितक मान से यावत्तावत उन्मिति ( पी ३६ रू ३५ ) के तुल्य ( लो २५ रू १८। इसमें उत्थापन देतेहैं—यदि १ लोहितक का ' ह ३६ रू ५' यह मानहै तो २५ लोहितक का क्या, यों 'ह ९०० रू १२५१ हुआ इसमें रूप १८ जोड़ देने से वही बात सिद्ध हुई 'ह ९०० रू १४३, । राशि १४३ में २ का भाग देनेसे ७१ लब्धि आई और शेष १ रहा, तथा लब्धि ७१ में २ का भाग देने १ शेष रहा। फिर ३ का भाग देनेसे ४७ लब्धि आई और शेष २ रहा, तथा लब्धि ४७ में ३ का भाग देनेसे २ शेष रहा। फिर ५ का भाग देनेसे २८ लब्धि आई और शेष ३ रहा, तथा लब्धि २८ में ५ का भाग देनेसे ३ शेषरहा॥

उदाहरणम्—

कौ राशी वद पञ्चषट्कविहतावेकद्विकाग्रौ ययो-
र्द्व्यग्रं त्र्युद्धृतमन्तरं नवहता पञ्चाग्रका स्याद्युतिः।
घातः सप्तहतः षडग्र इति तौ षट्काष्टकाभ्यां विना
विद्वन् कुट्टकवेदिकुञ्जरघटासंघट्टसिंहोऽसि चेत् ८०

अत्र कल्पितौ राशी पञ्चषट्कविहतावेकद्विकाग्रौ या ५ रू १।या ६ रू २ अनयोरन्तरं त्रिहृतं द्व्यग्रमिति लब्धं कालकस्तद्गुणहरमग्रयुतमन्तरेणानेन या १ रू १ समं कृत्वा लब्धं यावत्तावन्मानम् का ३ रू १। अनेनो-

त्थापितौ जातौ राशी का १५ रू ६। का १८ रू ८। पुनरनयोर्युतिर्नवहृता पञ्चाग्रेति लब्धं नीलकस्त द्गुणं हरमग्रयुतं योगस्यास्य का ३३ रू १४ समं कृत्वा कालकमानं भिन्नम् नी ९ रू ९ / का ३३ कुट्टकेनाभिन्नं जातम् पी ३ रू०। अनेनोत्थापितौ जातौ राशी पी ४५ रू ६। पी ५४ रू ८। पुनरनयोर्घाते वर्गरान्सहती क्रिया भवतीति पीतकमेकेनोत्थाप्य प्रथमो राशिर्व्यक्त एव कृतः ५१ पुनरनयोः सप्तहृतयोर्घातः सप्ततष्टः पी३ रू २ समं कृत्वा प्राग्वत्कुट्टकेनाप्तं पीतकमानम्ह ७ रू ६ अनेनोत्थापितो जातो राशिः ह ३७८ रू ३३२ पूर्वराशेः क्षेपः पी ४५ आसीत् स हरितकेनानेन ह ७ गुणितस्तस्य क्षेपः स्यादिति जातः प्रथमः क्षेपः ह ३१५ रू ५१।

अथवा प्रथममेवैकं व्यक्तं प्रकल्प्य द्वितीयः साध्यः। वा जातौ राशी रू ५१। ह १२६ रू ८०।

अथान्यदुदाहरणं शार्दूलविक्रीडितेनाह--काविति। हेविद्वन्, पञ्चषट्कविहृतौ एकद्विकाग्रौ कौ राशी वर्तेते ययो राश्योरन्तरं विवरं त्र्युद्धृतं द्व्यग्रं भवति। ययोर्युतिर्नवहृता पञ्चाग्रा भवति। ययोर्घातः सप्तहृतः सन् षडग्रो भवति। इति षट्काष्टकाभ्यां विना नौ राशी वद। यतः षट्काष्टकयोरप्युक्तालापसंभवे प्रसिद्धत्वात्प्रतिपादने न विद्वत्ताप्रकर्षोऽस्तद्भिन्नौ राशी वदेति तात्पर्यम्। यदि त्वं चेत्कुट्टकवेदिकुञ्जरघटासंघट्टसिंहोसि। कुट्टकवेदिन एव कुञ्जराः करटिनः तेषां घटाः संस्थानविशेषास्ताभिर्यो

संघट्टस्तत्संमर्दनार्थं संघर्षस्तत्र सिंहः शार्दूलोसि वर्तसे तदा भग्नेत्यर्थः ॥

उदाहरण—

वे दो कौन राशि हैं जिनमें पांच और छ का भाग देने से एक तथा दो शेष रहताहै और उनके अन्तर में तीनका भाग देने से दो शेष रहताहै और उनके योगमें नौका भाग देने से पांच शेष रहता है और उन दोनों राशिके घातमें सातका भाग देनेसे छ शेष रहताहै, परंतु वे दोनों राशि छ और आठ से भिन्न होवें ॥

यहां पर ऐसे दो राशि कल्पना करने चाहिये कि जिनमें पहिला आलाप स्वतः घटित होवे जैसा—या ५ रू १। या ६ रू २। अब इनमें क्रमसे ५ तथा ६का भाग देने से १। २ ये शेष रहतेहैं राशि या ५ रू १। या ६ रू २। के अन्तर या १ रू १ में ३का भाग देने से २ शेष रहताहै और लब्धि 'का १' आती है तो हर ३ और लब्धि का १ का घात शेष २ युत का ३ रू २, राश्यन्तररूप भाज्यराशि या १ रू १ के तुल्य हुआ।

या १ का ० रू १
या ० का ३ रू २

समीकरण करने से यावत्तावत का मान का ३ रू १ आया इसको पूर्वराशि में उत्थापन देते हैं—१ यावत्तावत का 'का ३ रू १' यह मान है तो यावत्तावत ५ का क्या, यों 'का १५ रू ५' हुआ इसमें १ जोड़ देनेसे पहिला राशि 'का १५ रू ६' हुआ। १ यावत्तावत का 'का ३ रू १' यह मान है तो यावत्तावत ६ का क्या, यों 'का १८ रू ६' हुआ इसमें २ जोड़ देनेसे दूसरा राशि 'का १८ रू ८' हुआ। इनमें दो आलाप घटित होतेहैं। फिर 'का १५ रू ६'। 'का १८ रू ८' इनके योग 'का ३३ रू १४' में ९ का भाग देनेसे ५ शेष रहताहै और लब्धि नीलक १ आतीहै हर ९ और लब्धि नी १ का घात शेष ५ युत नी ९ रू ५, भाज्यराशि 'का ३३ रू १४' के तुल्य हुआ

का ३३ नी ० रू १४
का ० नी ९ रू ५

समशोधन करनेसे कालक की उन्मिति $\frac{\text{नी ९ रू ९}}{\text{का ३३}}$ आई तीन का अप-

वर्गेनदेनेसे नी ३ रू ३ / का ११ हुई। अब अभिन्नमान जानने के लिये कुट्टक करतेहैं—

भा. ३। क्षे. ३।
हा. ११। } वल्ली हुई ० ३ १ ३ ०

उक्तरीतिसे लब्धि गुणहुए ३ १२ अपने अपने हार से तष्टित करने से हुए ० १ वल्लीके विषम होनेसे अपने अपने हारोंमें शुद्ध करने से हुए ३ १० क्षेपके ऋण होनेसे फिर अपने अपने हारोंमें शुद्ध करने से हुए ० १ लब्धि कालक का मान और गुण नीलक का मान हुआ अब पीतक १ इष्टमानने से 'इष्टाहतस्वस्वहरेण—' इसके अनुसार लब्धि गुण सक्षेप हुए

पी ३ रू ० कालक
पी ११ रू १ नीलक

कालक मानसे राशिमें उत्थापन देतेहैं-तहां पहिला राशि का १५ रू ६ है। १ कालक का 'पी ३ रू ०, यहमान है तो कालक १५ का क्या, यों पी ४५ रू ०, हुआ इसमें रू ६ जोड़देनेसे 'पी ४५ रू ६, पहिला राशि हुआ। दूसरा राशि का १८ रू ८ है। १ कालक का 'पी ३ रू ०, यह मान है तो कालक १८ का क्या, यों 'पी ५४ रू ०, हुआ इसमें रू १८ जोड़ देनेसे दूसरा राशि हुआ 'पी ५४ रू १८ अब इन में तीन आलाप घटित होतेहैं। फिर इन दोनों राशिके घात करने से वर्गहोजाताहै तो क्रिया फलती है इसलिये पीतकका व्यक्तमान रूप १ कल्पना करके पहिले राशिमें उत्थापन देते हैं—यदि १ पीतकका रू १ मान है तो पीतक ४५ का क्या, यों रू ४५ हुआ इसमें ६ जोड़ देने से पहिला राशि व्यक्त हुआ ५१। और दूसरा राशि ज्योंका त्यों रहा पी ५४ रू ८। अब इन के घात को सातसे तष्टितकरना है तहां रू ५१। पी ५४ रू ८ इन्हींको सातसे तष्टितकिया रू २। पी ५ रू १ बाद घात करने से पी १० रू २ हुआ फिर सातसे तष्टित करने से पी ३ रू २ हुआ इस में ७ का भागदेने से ६ शेष रहताहै और लब्धि लो १ आती है तो हर ७ और लब्धि लो १ घात शेष ६ युत 'लो ७ रू ६, भाज्यराशि पी ३ रू २ के तुल्यहुआ

पी ३ लो ० रू २
पी ० लो ७ रू ६

समशोधन करने से पीतक की उन्मिति लो ७ रू ४ / पी ३ आई अब 'हरतष्टे

धनक्षेपे—' इस सूत्र के अनुसार कुट्टकके लिये न्यास।

भा. ७। क्षे. १। }
हा. ३। } वल्ली २
१
०

उक्तरीतिसे लब्धि गुण हुए ३ लब्धि के विषम होने से अपने अपने हारों में शुद्ध करने से ३ हुए 'क्षेपतक्षणलाभाढ्या—', इसके अनुसार लब्धि गुण हुए ३ लब्धि पीतक का मान और गुण लोहितक का मान हुआ अब हरितक १ इष्ट मानने से 'इष्टाहतस्वस्वहरेण—', इसके अनुसार लब्धि गुण सक्षेप हुए

ह ७ रू ६ पीतक
ह ३ रू २ लोहितक

अब पीतक मानसे राशिमें उत्थापन देते हैं—यहां दूसरा राशि पी ५४ रू ८ है। यदि १ पीतक का 'ह ७ रू ६, यहमान है तो पीतक ५४ का क्या, यों 'ह ३७८ रू ३२४' हुआ इसमें रूप ८ जोड़देने से दूसरा राशि 'ह ३७८ रू ३३२' हुआ। और पहिला राशि व्यक्तही है तथा पहिले राशिका क्षेप पी ४५ रहा उसको हरितक ७ से गुण देने से पहिले राशिका क्षेप ३१५ हुआ इस भांति पहिला राशि ह ३१५। रू ५१ हुआ अब हरितकमें शून्यका उत्थापन देने से राशि मिले ५१। ३३२।

उक्त प्रश्नका प्रकारान्तर से उत्तर करते हैं—

कल्पनाकरो कि पहिला राशि व्यक्त ५१ है और दूसरा का १ है इसमें छ का भाग देने से २ शेष रहता है और लब्धि कालक १ कल्पनाकी अब लब्धिका १ से गुणित और शेष २ युत हर ६ दूसरे राशिके समान है

का ६ रू २=रू ५१
इनका अन्तर हुआ
का ६ रू ४९

इसमें ३ का भाग देने से २ शेष रहताहै और लब्धि नीलक १ कल्पना की अब लब्धि नी १ और हर ३ का घात शेष न्युन अन्तररूप भाज्य राशिके समान हुआ

का ६ नी० रू ४९
का० नी ३ रू २

समीकरण करने से कालककी उन्मिति $\frac{\text{नी ३ रू ५१}}{\text{का ६}}$ आई ३ के अपवर्तन देने से हुई $\frac{\text{नी १ रू १७}}{\text{का २}}$।

